पुत्री के साथ उसका विवाह कर दिया। वह पुत्री यथानाम तथागुण थी। वह कन्या जब आठ वर्ष की थी, तभी उसने अपने पिता की प्रेरणा से एक साध्वी के पास सर्वज्ञ-धर्म का श्रवण कर विधिपूर्वक अणुव्रतों को धारण कर लिया था और इस प्रकार वह सर्वज्ञ-धर्म में बहुत ही निपुण हो गई थी।

कुछ समय के बाद जब वह अपनी ससुराल आई, तब ससुर आदि को धर्म से विमुख देखकर अतीव दुःखी हुई। 'यहाँ मेरे व्रत का निर्वाह कैसे होगा, देव एवं गुरु से विमुख ससुर आदि के लिए धर्मोपदेश कैसे दिया जाय ?' इसी विषय में वह विचारमग्न रहने लगी। किसी एक समय 'यह संसार असार है, यह लक्ष्मी भी सारविहीन है, यह देह भी विनाशशील है, केवल एक धर्म ही है, जो निश्चय से परलोक सुधारने की इच्छा रखनेवाले जीवों के लिए श्रेष्ठ आधार के समान है', इस प्रकार का उपदेश देकर उसने अपने पति को सर्वज्ञ-धर्म का उपासक बना दिया। इसी प्रकार, कुछ समय के बाद उसने अपनी सास को भी प्रतिबोधित किया और अपने ससुर को प्रतिबोधित करने के अवसर की खोज में वह रहने लगी।

अन्य किसी एक दिन उस विदुषी पुत्रवधू के घर श्रमण-गुणसमूह से अलंकृत, महाव्रती और ज्ञानी एक युवक साधु भिक्षा माँगने के लिए आये। युवावस्था में भी व्रतों को धारण कर लेनेवाले, शान्त एवं दान्त साधु को घर में आया हुआ देखकर और उनके आहार ले चुकने के बाद उसने अपने मन में विचार किया : "युवावस्था में महाव्रतों को ग्रहण करना अत्यन्त दुर्लभ है। फिर भी, इन्होंने इस युवावस्था में इन व्रतों को कैसे ग्रहण कर लिया ?" ऐसा सोचकर परीक्षा लेने के लिए उसने समस्या के रूप में साधु से पूछा : "अभी समय नहीं आया, फिर भी उसके पूर्व आप कैसे निकल पड़े ?" उस साधु ने भी उस विदुषी पुत्रवधू के हृदय के गूढ भाव को जानकर उत्तर देते हुए कहा : "ज्ञान ही समय है। मृत्यु कब हो जायगी, इसका कुछ पता नहीं, इसीलिए समय आये बिना ही मैं निकल पड़ा हूँ।"

वह पुत्रवधू उनके उत्तर को सुनकर तथा उसके रहस्य को समझकर सन्तुष्ट हो गई। पुनः मुनि ने भी उससे पूछा : "तुम कितने वर्ष की हो?" मुनि के पूछने के रहस्य को जानकर उसने उत्तर में, स्वयं बीस वर्ष की हो जाने पर भी, अपनी उम्र केवल बारह वर्ष की ही बताई। पुनः उस साधु ने पूछा : "और, तुम्हारा पति कितने वर्ष का हो गया है?" यह पूछे जाने पर उस पुत्रवधू ने, अपने पति के पच्चीस वर्ष के होने पर भी, उसकी उम्र केवल पाँच वर्ष की ही बताई और इसी प्रकार उसने अपनी सास की उम्र भी छह महीने की ही बताई। जब उससे ससुर की उम्र पूछी गई, तब उसने उत्तर में कहा : "उनका तो अभी जन्म ही नहीं हुआ।" पुत्रवधू एवं साधु में जब इस प्रकार का वार्त्तालाप हो रहा था, तभी भीतर बैठे उसके ससुर ने उसे ध्यानपूर्वक सुन लिया।

भिक्षा ग्रहण करने के बाद जब साधु चला गया, तब उसके घर में बड़ा कोलाहल होने लगा; क्योंकि पुत्रवधू ने ससुर के उत्पन्न नहीं होने के सम्बन्ध में कहा था। इस कारण ससुर अपनी बहू से रूठ गया और अपने पुत्र को उस बात की सूचना देने के लिए वह दुकान की ओर जाने लगा। अपने ससुर को इस प्रकार भूखा जाते हुए देखकर पुत्रवधू ने कहा : "हे ससुरजी, आप भोजन करने के बाद जाइए।" यह सुनकर ससुर ने उत्तर दिया : "जब मेरा जन्म ही नहीं हुआ है, तब मैं भोजन कैसे कर सकता हूँ?" इस प्रकार कहकर वह दूकान चला गया। वहाँ अपने पुत्र से समस्त वृत्तान्त सुनाते हुए उसने कहा : "तुम्हारी पत्नी दुराचारिणी तथा असभ्य वचन बोलनेवाली है। अतः, उसे घर से निकाल बाहर करो।" वह पुत्र भी पिता के साथ-साथ अपने घर चला आया। उसने पुत्रवधू, अर्थात् अपनी पत्नी से पूछा : "तुमने माता-पिता का अपमान क्यों किया है और साधु के साथ होनेवाली वार्त्ता में झूठे उत्तर क्यों दिये थे?" यह सुनकर उसने कहा : "तुम जाकर मुनि महाराज से स्वयं पूछ लो। वही सब कुछ कह देंगे।" तब ससुर ने उपाश्रय में जाकर उन मुनि का अपमान करते हुए उनसे पूछा : "हे मुनिराज, आज भिक्षा माँगने के

लिए क्या आप ही मेरे घर आये थे ?" यह सुनकर उसने कहा :"तुम्हारा घर मैं नहीं जानता, तुम कहाँ रहते हो ?"

यह सुनकर सेठ ने मन में विचार किया : "यह मुनि असत्य बोलता है।" फिर भी, उसने उससे पूछा : "आज आपने किसी घर में किसी बालिका के साथ कुछ वार्त्तालाप किया था ?" यह सुनकर मुनि ने उत्तर में कहा : "हाँ, वह बालिका तो अत्यन्त कुशल है। उसने मेरी परीक्षा ली थी। अतः, उसने जब मुझसे पूछा कि "समय के बिना क्यों निकल पड़े ?" तब, मैंने उत्तर देते हुए कहा था : "समय का, अर्थात् मरने के समय का किसी को भी ज्ञान नहीं है, अतः मैं समय के पूर्व की उम्र में ही घर से बाहर निकल पड़ा हूँ।" मैंने भी उसकी परीक्षा लेने के लिए उसके घर के ससुर आदि सभी की उम्र पूछी थी। तब उसने सबके बारे में उत्तर भी ठीक-ठीक दिये थे।" सेठ ने पूछा : "ससुर का जन्म ही नहीं हुआ है, यह पुत्रवधू ने कैसे कहा ?" यह सुनकर मुनिराज ने उत्तर में कहा : "यह प्रश्न तो उसी से पूछा जाय; क्योंकि विदुषी कन्या ही उसके यथार्थ भाव को जानती है।" तब, ससुर ने घर आकर उस पुत्रवधू से पूछा : "उस मुनि के सम्मुख तुमने यह कैसे कहा था कि "मेरे ससुर का अभी जन्म ही नहीं हुआ है।"

तब पुत्रवधू ने कहा : "हे ससुर, धर्महीन का मनुष्य-जन्म प्राप्त करना भी उसके लिए नहीं प्राप्त करने के ही समान है; क्योंकि सत्य-धर्म के आचरण से ही यह जीवन सफल होता है। यदि उसने अपना मनुष्य-जन्म सफल नहीं किया, तो उसका वह जीवन निष्फल ही है। अतः, जब मैंने आपका जीवन धर्म के बिना ही व्यतीत होते हुए देखा, तभी मुनिराज से यह कहा था कि "मेरे ससुर का तो अभी जन्म ही नहीं हुआ।" इस प्रकार, सत्य अर्थ का ज्ञान प्राप्त कर वह ससुर सन्तुष्ट हो गया और उसी समय से धार्मिक बन गया। पुनः उसने पूछा : 'तुमने सास की उम्र छह महीने की कैसे कही ?" यह सुनकर उसने कहा : "इसका उत्तर आप सास से ही पूछें।" तब सेठ ने सेठानी से उस प्रश्न को पूछा। उसने भी उत्तर में कहा : "पुत्रवधू का वचन

ही सत्य है; क्योंकि सर्वज्ञ-धर्म का अनुसरण किये हुए मुझे अभी केवल छह महीने ही हुए हैं और इन छह महीनों के पहले मैं मृतक-समान ही थी, अर्थात् मेरा सारा जीवन धर्म के विना व्यर्थ ही व्यतीत हो रहा था ।"

उस नगर में जिस समय उस पुत्रवधू के विविध गुणों की चर्चा होने लगी थी, तभी एक वृद्धा ने कहा था : "नारियों में यही पुत्रवधू श्रेष्ठ है। यह युवावस्था में भी अपनी सास की भक्ति करती है और धर्मकार्यों में कभी प्रमाद नहीं करती। गृहकार्यों में भी यह कुशल है। इस जैसी पुत्रवधू दूसरी नहीं है। इसकी सास अभागी है, जो इस प्रकार के भक्ति-वात्सल्य से युक्त पुत्रवधू द्वारा धर्मकार्य में प्रेरित किये जाने पर भी धर्म नहीं करती। यह सुनकर सास ने वहू के गुणों से प्रसन्न होकर उसके समक्ष धर्मज्ञान प्राप्त कर लिया था। जब उसने छह महीने तक का धर्मकार्य पूरा किया था, तभी उसकी पुत्रवधू ने उसे छह माह की उम्रवाली वताया।"

पुत्र से पूछे जाने पर उसने उत्तर में पिता से कहा : "रात्रि में सदैव धर्मोपदेश देने के क्रम में आपकी पुत्रवधू ने मुझे वताया कि यह संसार असार है। भोग-विलास का परिणाम दुःखदायी है। वरसाती नदी के प्रवाह के समान यौवनावस्था से युक्त देह की क्षणभंगुरता से उत्पन्न होनेवाले दुःखों से व्याप्त इस संसार में एकमात्र धर्म ही सहायक होता है। ऐसा उपदेश दिये जाने पर मैं सर्वज्ञ-धर्म का अनुरागी हो गया हूँ। इसमें मुझे पाँच वर्ष हो गये, इसीलिए आपकी वहू ने मेरी उम्र जो पाँच वर्ष की वताई है, वह सत्य है।" इस प्रकार, कुटुम्ब की धर्मप्राप्ति-सम्बन्धी वार्त्ता तथा विदुषी पुत्रवधू के यथार्थ वचनों को सुनकर वह लक्ष्मीदास प्रतिवुद्ध हो गया और वृद्धावस्था में भी धर्म-आराधनापूर्वक घर-परिवार के अन्य लोगों के साथ धार्मिक जीवन व्यतीत करने लगा।

**शिक्षाएँ** : जीवन में धार्मिक एवं नैतिक जीवन ही सर्वश्रेष्ठ माना गया है। सभी सम्प्रदायों के साधक-तपस्वियों ने उच्च स्वर से यह उद्घोष किया है कि

यदि जीवन में सत्य, करुणा, अहिंसा, सन्तोष, दान, उदारता आदि की प्रवृत्ति नहीं आई, तो मनुष्य-योनि में जन्म लेना ही व्यर्थ है। धर्महीन मनुष्य एवं पशु में कोई अन्तर नहीं होता। धर्म दिखावा-मात्र नहीं है। वह आत्मा के गुणों के विकास का सर्वोच्च साधन है। धार्मिक जीवन से न केवल परिवार एवं समाज, अपितु राष्ट्र भी नैतिक बल प्राप्त कर अपना विकास कर सकता है। धार्मिक जीवन से व्यक्ति दूसरों का विश्वास आसानी से प्राप्त कर सकता है। आज संसार में इसी भावना के लुप्त हो जाने के कारण जनजीवन में विविध प्रकार की विषमताएँ आ रही हैं, इसीलिए प्रत्येक प्राणी आज निराश, उदास एवं दुःखी है। लेखक ने इसी भावना को व्यक्त करने के लिए इस पाठ को लिखा है तथा इस पाठ के सभी पात्रों को विविध परिस्थितियों में रखकर धार्मिक-अधार्मिक जीवन का तुलनात्मक चित्रण किया है और प्रत्येक मानव को धार्मिक जीवन व्यतीत करने की शिक्षा प्रदान की है।

## कठिन शब्दों के अर्थ

कम्मि नयरे = किसी नगर में
लच्छीदासो = लक्ष्मीदास
सेट्ठी = सेठ
वरीवट्टइ = रहता था
वहुधणसंपत्तीए = वहुत धन-सम्पत्ति से
गव्विट्ठो = गर्विष्ठ, अहंकारी
आसि = था
लग्गो = लगा हुआ
एयारिसो = ऐसा
पिउणा = पिता से
धम्मदासस्स = धर्मदास का
सीलवईए = शीलवती का
पाणिग्गहणं = पाणिग्रहण
काराविय = करा दिया
अट्ठवासा = आठ वर्ष का
साहुणीसगासाओ = साध्वी के निकट
सम्मत्तं = सम्यक्त्व, सत्य तत्त्व पर श्रद्धा
गहीयाइं = ग्रहण कर लिये
संजाआ = हो गया
ससुराइं = ससुर आदि को
विमुहं = विमुख
वहुदुहं = वहुत दुःख
भोगविलासेसु = भोग-विलास में
कयावि = कदापि, कभी

जोव्वणे = युवावस्था में
धम्मिअ = धार्मिक
जहत्थनामाए = यथार्थ नामवाली
कन्नाए = कन्या का
पुत्तस्स = पुत्र का
जया = जब
पिउपेरणाए = पिता की प्रेरणा से
सव्वण्णधम्मसवणेण = सर्वज्ञ-धर्म के श्रवण से
अणुव्वयाइं = अणुव्रत आदि को
निउण = निपुण
आगया = आई
धम्माओ = धर्म से
दट्ठूण = देखकर
निव्वाहो = निर्वाह
होज्जा = हो जाय
भवेज्जा = हो जाय
वियारेइ = विचार करती है
लच्छी = लक्ष्मी
विणस्सरो = विनश्वर
परलोगपवन्न = परलोक को प्राप्त
उपएसदाणेण = उपदेश देने से
कओ = किया
कालंतरे = कुछ समय वाद
पडिवोहिउं = प्रतिवोधित करने के लिए
महव्वई = महाव्रती

जोव्वणत्थो = युवावस्था में स्थित
गहीयवयं = व्रत ग्रहण करके
संतं दंतं = शान्त-दान्त
एएण = इसने
नाऊण = जानकर
उत्तं = कहा
मच्चू = मृत्यु
मुणिणा = मुनि से/द्वारा
वारसवासं = वारह वर्ष
अंतट्ठिएण = भीतर वैठे हुए
कोहाउलो = क्रोध से व्याकुल
पत्ती = पत्नी
असब्भवयणा = असभ्य वचन वोलनेवाली
देवगुरुविमुहाणं = देवगुरु से विमुख
असारो = सारहीन
देहोवि = देह भी
च्चिय = निश्चय
जीवाणमाहरु = जीवों का आधार
नियभत्ता = अपना पति
सासूमवि = सास को भी
वोहेइ = समझाया, समझाता है
समणगुणगणालंकिओ = श्रमण-गुणसमूह से अलंकृत
नाणी = ज्ञानी
भिक्खत्थं = भिक्षा के लिए
घरंमि = घर में

महादुल्लहं = महादुर्लभ
हियगयभावं = हृदय के भाव को
साहुणा = साधु द्वारा
समयनाणं = समय-ज्ञान
होस्सइ = होगा
पुच्छाभावं = पूछने का भाव
छम्मासा = छह मास
लद्धभिक्खे = भिक्षा प्राप्त कर
कहणत्थं = कहने के लिए
दुरायारा = दुराचारिणी
माउपिउणो = माता-पिता से
अवमाणं = अपमान
असच्चमुत्तरं = असत्य उत्तर
सावमाणं = अपमान-सहित
मुणी = मुनि, साधु
वट्टा = वार्त्ता
पुच्छिज्जउ = पूछें
भावा = भाव
गच्चा = जाकर
वुत्तं = कहा
अपत्तो = अप्राप्त
सहलो = सफल
निप्फलो = निष्फल
उप्पत्ती = उत्पत्ति
पुट्ठा = पूछा
थीणं = स्त्रियों के (सम्बन्ध में)
वुड्ढाए = वृद्धा ने

नारीण = नारियों के
इमीए = इस
एरिसीए = ऐसी
पेरिज्जमाणावि = प्रेरित किये जाने पर भी
मुहाओ = मुख से
संसारासारदंसणेण = संसार की असारता दिखाने से
परिणामदुहदाइत्तणेण = परिणाम में दुःखदायी होने से
कहिहिइ = कहेगी
भिक्खत्थं = भिक्षा के लिए
वियारेइ = विचार करती है
बालाए = बालिका ने
अईवकुसला = अतीव कुशल
जहत्थो = यथार्थ
नज्जइ = जाना जाता है
किमेवं = क्या ऐसा है ?
माणवभवो = मानव-जन्म
सद्धम्मकिच्चेहिं = सद्धर्म के कार्यों से
मणुसभवो = मनुष्य-भव
च्चिय = निश्चय
सेट्ठिणा = सेठ द्वारा
मरणपसंगे = मरण के प्रसंग में
विविहगुणदोसवट्टा = विविध गुण-दोषों की बात
मज्झे = मध्य में, बीच में

निव्भगा = अभागिन
भत्तिवच्छलाए = भक्तिवत्सला द्वारा
वहुगुणरंजिआ = अनेक गुणों से प्रकाशित
समयधम्मोवएसपराए = ज्ञान और धर्म के उपदेश में तत्पर
भोगविलासाणं = भोग-विलासों का
देहस्स = देह का
खणभंगुरत्तणेण = क्षणभंगुरता से
आराहिअ = आराधना कर
सपरिवारो = परिवार के साथ
वासाणईपूरतुल्लजुव्वणत्तणेण = वरसाती नदी की वाढ़ के समान युवावस्था से
जयम्मि = संसार में
उवदिट्ठो = उपदिष्ट
कुडुंवस्स = कुटुम्ब का
सोऊण = सुनकर
पडिवुद्धा = प्रतिवुद्ध, ज्ञानप्राप्त
सग्गइं = स्वर्ग-गति (स्वर्गति) को
सारु = सार
सव्वण्णुधम्माराहगो = सर्वज्ञ-धर्म का आराधक
जहत्थवयणं = यथार्थ वचन
वुड्ढत्तणे = वृद्धावस्था में
पत्तो = प्राप्त किया

## गृहकार्य के लिए अभ्यासार्थ प्रश्न

१. विदुषी पुत्रवधू के कथानक से मिलनेवाली शिक्षाओं पर प्रकाश डालिए।

२. "विदुषी पुत्रवधू-कथा की नायिका का चरित्र नारी-समाज के उत्थान के लिए एक अनुकरणीय आदर्श है।" इस कथन की समीक्षा कीजिए।

३. प्रस्तुत कथा की नायिका के किन्हीं ऐसे दो मार्मिक प्रसंगों पर प्रकाश डालिए, जिनमें उसकी चतुराई, धैर्य एवं सहनशीलता की झलक आपको दिखाई पड़ती हो।

४. निम्नांकित शब्दों के हिन्दी-रूप प्रस्तुत कीजिए :

विउसी, सेट्ठी, धम्मिअस्स, अणुव्वय, लच्छी, एगो, एएण, नाऊण, समओ, तुट्ठं, पंचवासा, छम्मासा, पुट्ठ, सुआ, कुत्थ, वियारेइ, कया, उत्तं, सोऊण, उवदिट्ठो।

# ४. कस्सेसा भज्जा

## ( यह किसकी पत्नी )

**कथावस्तु** : हस्तिनापुर में शूर नामक राजपुत्र के सुमति नाम की एक सुन्दरी कन्या थी। जब वह विवाह के योग्य हुई, तब उसके पिता, भाई, मामा और माता ने चार विभिन्न राजकुमारों के साथ उसका विवाह-सम्बन्ध एक ही तिथि को निश्चित कर दिया। विवाह की नियत तिथि पर वे चारों राजकुमार बरात सजाकर उस नगर में आए। अब माता-पिता के सामने बहुत विकट समस्या उपस्थित हो गई कि इस कन्या का विवाह किस राजकुमार के साथ किया जाय।

वे चारों ही राजकुमार अपना-अपना अधिकार जताते हुए युद्ध करने की धमकी देने लगे।

जब कन्या को यह पता लगा कि उसके कारण ही भयानक युद्ध होनेवाला है, तब वह लकड़ियों की चिता बनाकर उसमें प्रविष्ट हो गई और देखते-देखते ही चिता की लपटों ने उसे भस्म कर दिया।

वे चारों राजकुमार सोचने लगे कि अब क्या किया जाय। एक राजकुमार तो इस दृश्य से इतना दुःखी हो गया कि वह स्वयं ही उस चिता में कूदकर जल मरा। दूसरा राजकुमार कन्या के भस्म को समीपवर्त्ती नदी में प्रवाहित करने के लिए चला गया और तीसरा राजकुमार उसके विरह से व्यथित होकर परदेश जाने को तैयार हो गया एवं चौथा राजकुमार वहीं रुककर उस चिता की रखवाली करने लगा।

जो राजकुमार परदेश चला गया था, वह घूमता-घामता एक नगर में पहुँचा और वहाँ एक गृहस्थ का अतिथि बन गया। सन्ध्या के समय उस गृहस्थ के घर जब वह भोजन कर रहा था, तभी उस (गृहस्थ) का छोटा बच्चा रोता-कलपता वहाँ आया। उसके करुण क्रन्दन से रुष्ट होकर उस गृहस्थ की

पत्नी ने उसे जलते हुए चूल्हे में झोंक दिया। परिणाम-स्वरूप, वह लड़का जलकर भस्म हो गया ।

गृहस्थ-पत्नी के इस क्रूरतापूर्ण कार्य को देखकर उस अतिथि राजकुमार को बड़ा दुःख हुआ। उसे उस महिला के प्रति इतनी घृणा उत्पन्न हुई कि वह अधूरा भोजन छोड़कर ही वहाँ से भागने लगा। उसे भूखा उठते देख उस गृहस्थ-पत्नी ने उससे कहा : "हे अतिथिदेव, आप भूखे मत जाइए। आप मुझे निर्दय न समझिए, सन्तान किसे नहीं प्रिय है। आप जानते ही होंगे कि सन्तान-प्राप्ति के लिए माता-पिता कितने लालायित रहते हैं। अतः, मैं ऐसी दुर्लभ वस्तु को यों ही नहीं जला सकती हूँ। भोजन करने के पश्चात् मैं इस बालक को अवश्य ही जीवित कर लूँगी।"

जब सभी लोग भोजन कर निश्चिन्त हो गये, तब उस गृहस्थ-पत्नी ने अपने पास सुरक्षित अमृत-कलश से कुछ अमृत लिया तथा उसे चूल्हे में छिड़ककर उस मृत बालक को जीवित कर दिया। आश्चर्यचकित और देनेवाले इस कार्य को देखकर वह राजकुमार सोचने लगा कि 'इस अमृत-कलश से यदि मुझे भी थोड़ा-सा अमृत मिल जाय, तो मैं भी उस राजकुमारी को (जो कि चिता में जलकर भस्म हो गई है) जीवित कर लूँ।' अतः, किसी युक्ति से रात्रि में अमृत-कलश चुराकर वह राजकुमार वहाँ से भागा और हस्तिनापुर आया। वहाँ उसने राजकुमारी की चिता पर अमृत छिड़ककर उस कन्या को जीवित कर दिया। उसी समय उस कन्या के साथ भस्म हुआ वह राजकुमार भी जीवित हो उठा।

संयोग से तीनों राजकुमार पुनः वहाँ एकत्र हो गये। जो राजकुमार गंगा में भस्म प्रवाहित करने के लिए गया हुआ था, वह भी लौटकर वहाँ आ गया। इस प्रकार, उन चारों राजकुमारों में उस कन्या के साथ विवाह करने के लिए पुनः विवाद होने लगा। किन्तु, उन चारों राजकुमारों ने विचार किया कि आपस में लड़ने की अपेक्षा राजा के यहाँ जाकर इस विवाद का निर्णय करा लेना ही उचित है। अतः, वे सभी राजदरबार में गये।

उन्होंने अपनी-अपनी वात राजा के समक्ष प्रस्तुत की। इस पेचीदे मुकद्दमे को सुनकर न्यायी राजा ने अपने प्रधान मंत्री से इस मुकद्दमे का निर्णय करने को कहा।

वहुत सोच-विचार के पश्चात् मन्त्री ने निर्णय किया कि "जिसने अमृत छिड़ककर इस कन्या को जीवित किया है, वह जीवन-दान देने के कारण इस कन्या का पिता हुआ। अतः, पिता के साथ कन्या का विवाह कैसे हो सकता है?"

"जो राजकुमार अमृत डालते ही राजकुमारी के साथ जीवित हुआ है, वह साथ जन्म लेने के कारण इस कन्या का सहोदर भाई हुआ। अतः, सहोदर भाई के साथ इस कन्या का विवाह कैसे किया जा सकता है?"

"जिसने इस कन्या का भस्म गंगा में प्रवाहित किया है, वह व्यक्ति पुत्र का कार्य करने से इस कन्या का पुत्र कहलाया। अतएव, पुत्र के साथ भी इस कन्या का विवाह नहीं हो सकता।"

"ऐसी स्थिति में विवाह का एकमात्र अधिकारी वही राजकुमार है, जो घूम-घूमकर चिता की रखवाली करता रहा है।"

मन्त्री के इस निष्पक्ष निर्णय को सुनकर सभी राजकुमार एवं अन्य उपस्थित लोग वड़े प्रसन्न हुए और उस कन्या का विवाह सर्वसम्मत निर्णय के अनुसार उक्त चौथे राजकुमार (कुरुचन्द्र) के साथ कर दिया गया।

**कहानी-कला की दृष्टि से समीक्षा :** कहानी-कला की दृष्टि से अध्ययन करने पर यह ज्ञात होता है कि इस कहानी के पात्र पारम्परिक ही हैं। आज की कहानी जहाँ सामान्य जनजीवन का चित्रण करती है, वहाँ प्रस्तुत कहानी को हम प्राचीन पद्धति पर लिखी गई एक पौराणिक कथा कह सकते हैं। किसी भी कहानी में प्रधानतया तीन तत्त्वों की अवस्थिति मानी गई है : १. कौतूहल-वृत्ति, २. कथानक और ३. चरित्र-चित्रण।

कौतूहल-वृत्ति की दृष्टि से यह कथा अपने-आप में अद्भुत है। कहानी आरम्भ होते ही पाठक के मन में यह जिज्ञासा उत्पन्न होती है कि उस सुन्दरी राजकुमारी का विवाह किसके साथ होगा। क्या ये चारों राजकुमार आपस में लड़कर मर जायेंगे? इस प्रकार कौतूहल-वृत्ति की दृष्टि से यह कथा पर्याप्त मनोरंजक है। मंत्री के निर्णय को सुनने के लिए राजकुमारों के समान पाठक भी उत्सुक रहते हैं।

प्रस्तुत कहानी का कथानक भी अद्भुत एवं प्रशंसनीय है। कथा का क्रम एक प्रवाह में बँधा हुआ चलता है। इस कथा को हम चार भागों में विभक्त कर सकते हैं :

१. राजकुमारी का विवाह।

२. राजकुमारी का चिता में जल मरना, उसके साथ एक राजकुमार का भी जल मरना और अन्य तीन राजकुमारों का उसके वियोग में बिसूरना और भटकना।

३. परदेश में भटकनेवाले राजकुमार का किसी नगर में पहुँचकर एक गृहस्थ के यहाँ अतिथि बनना और वहाँ से अमृत-कलश चुराकर उससे राजकुमारी को जीवित करना।

४. राजकुमारी का जले हुए राजकुमार के साथ जीवित होना और मन्त्री के निर्णय के अनुसार राजकुमारी का विवाह चिता की रखवाली करनेवाले राजकुमार (कुरुचन्द्र) के साथ होना।

प्रथम खण्ड का कथानक पाठकों को आनन्द से दुःख की ओर ले जाता है, दूसरे खण्ड का कथानक सीधी रेखा के समान चलता है, तीसरे खण्ड में कथानक साँप की गति से चलता है, और चौथे खण्ड का कथानक मन्त्री की बुद्धि के चमत्कार पर प्रकाश डालता है, जो यथार्थतः इस कहानी की प्राणवन्त परिणति है।

चरित्र-चित्रण की दृष्टि से यह कथा अत्यन्त रोचक है। इसमें तीन ही ऐसे पात्र हैं, जिनके चरित्र की झाँकी यहाँ मिलती है।

सर्वप्रथम सुमति नामकी राजकुमारी का चरित्र आता है। राजकुमारी में त्याग-गुण सर्वाधिक है। वह दूसरों की सुरक्षा के लिए अपने प्राण भी न्यौछावर कर देती है।

दूसरा चरित्र उस राजकुमार का है, जो भ्रमण करता हुआ गृहस्थ का अतिथि बनता है तथा वहाँ से अमृत-कलश चुराकर उससे राजकुमारी को जीवित करता है। यह कार्य धूर्त्ततापूर्ण होते हुए भी उसके साहस, शौर्य एवं धैर्य का प्रतीक है। इस राजकुमार के चरित्र में तीन बातें प्रमुख हैं : १. प्रेम के लिए सर्वस्व-त्याग। २. दया, जो कि मानवता की जननी है, इसमें वर्त्तमान है। वह गृहस्थ के पुत्र को जलता हुआ देखकर दुःखी होता है और खाना छोड़कर वहाँ से भाग जाना चाहता है। ३. यह राजकुमार न्याय में विश्वास करता है। राजसभा में उसके मन के विपरीत फैसला होने पर भी वह उसे सिर झुकाकर मान लेता है।

इसके बाद उस महामन्त्री का चरित्र आता है, जो अपनी बुद्धि के चमत्कार से सभी को आश्चर्य में डाल देता है। राजमन्त्री का चरित्र निष्पक्ष न्याय के लिए प्रसिद्ध है। यदि इस मन्त्री से जरा-सी भी भूल हो जाती, तो उन चारों राजकुमारों का आपस में लड़ मरना सुनिश्चित था। अतः, बृहस्पति के समान मन्त्री का ज्ञानोज्ज्वल चरित्र भी कम महत्त्वपूर्ण नहीं। यह चरित्र भी कहानी के पाठक को अपनी ओर आकृष्ट करने की पूर्ण क्षमता रखता है।

इस प्रकार, इस कहानी में हमें पौराणिकता के साथ-साथ कहानी के यथोक्त तत्त्व भी मिल जाते हैं। आज से हजारों वर्ष पूर्व लिखी जाने के बावजूद इस कथा में जीवन को आन्दोलित करने की पूर्ण क्षमता और प्रासंगिकता विद्यमान है।

## कठिन शब्दों के अर्थ

हत्थिणाउरे = हस्तिनापुर में
सूरनामा = शूर नाम का
रायपुत्तो = राजपुत्र, राजकुमार
वसइ = निवास करता था
भारिया = पत्नी
गंगाभिहाणा = गंगा नाम की
परमसोहग्गसारा = श्रेष्ठ सौभाग्य की सारभूता
तेसिं = उनकी
कम्मपरिणामवसओ = कर्मों के फल के कारण
पुढो = पृथक्, अलग
वराणं = वरों को
चउरो = चारों
परिणेउं = परिणय करने के लिए
परोप्परं = परस्पर
कुणन्ति = करते हैं
विसमे = विषम (स्थिति में)
वहुजणक्खयं = वहुत सारे लोगों का क्षय
पविट्ठा = प्रवेश कर गई
निविडणेहेण = प्रगाढ स्नेह के कारण
वरो = वर
नाणागुणरयणसंजुत्तो = नाना प्रकार के गुणरूपी रत्नों से युक्त
सीलाइगुणालंकिया = शील आदि गुणों से अलंकृत

सुमइनामा = सुमति नाम की
धूया = पुत्री
जणयजणणी = जनक-जननी
भाया-माउलेहिं = भाई और मामा द्वारा
दिन्ना = दे दी गई
एगम्मि दिणे = एक ही दिन में
आगया = आ गये
कलहं = कलह
तओ = तव
संगामे = संग्राम में
जायमाणे = हो जाने पर
दट्ठूण = देखकर
अग्गिम्मि = अग्नि में
समं = साथ
एगो = एक
अट्ठीणि = हड्डियों को
गंगप्पवाहे = गंगा के प्रवाह में
गओ = गया
तत्थेव = वहीं पर
तद्दुक्खेणं = उसके दुःख से
महीयले = पृथ्वी पर
हिंडइ = भटकने लगा
रक्खन्तो = रक्षा करता हुआ
एगमन्नपिंडं = अन्न के एक पिण्ड को
अह = इसके वाद
महीयलं = पृथ्वीतल पर

कत्थवि = किसी
रंधणघरम्मि = रसोईघर में
जिमिउं = जीमने, खाने के लिए
परिवेसइ = परोसती है
लहुपुत्तो = छोटा पुत्र
रोसपरव्वसं = रोष के अधीन
जलणम्मि = अग्नि में
लग्गो = लगा
अवच्चरूवाणि = बच्चे
कए = लिए
अणेगदेवयापूआदाणमंतजवाइं = अनेक देवों की पूजा, दान, मन्त्रजप आदि
अमयरस-कुप्पयं = अमृतरस का घड़ा
खिविउं = डालने के लिए
चिआरक्खं = चिता की राख
जलपूरे = जल के प्रवाह में
मोहमहागह = मोहरूपी महाग्रह
ठाणं = स्थान को
पइदिणं = प्रतिदिन
मुअन्तो = छोड़ता हुआ
गमेइ = व्यतीत करने लगा
तइओ = तीसरा
भमन्तो = घूमता हुआ
गामे = गाँव में
कराविऊण = कराकर

घरसामिणी = गृहस्वामिनी
तया = उसी समय
रोइइ = रोने लगा
गयाए = गई हुई
खिविओ = फेंक दिया
भणइ = बोली
होन्ति = होते हैं
पिउणो = माता-पिता
जीवइस्सामि = जीवित कर लूंगी
विहिऊण = करके
सिग्घं = शीघ्र
नियघरमज्झाओ = अपने घर के भीतर से
आणिऊण = ले आकर
जलणम्मि = अग्नि में
कओ = किया
जणणीए = माता ने
नीओ = ले लिया
अच्छरिअं = आश्चर्य
जीविओ = जीवित
जइ = यदि
अमयरसो = अमृतरस
हवइ = हो जाय
कन्नं = कन्या को
धुत्तत्तेण = धूर्तता से
काऊण = करके, बनाकर

मियरसकूवयं = अमृतरस का घड़ा
मागओ = आया
चिआमज्झे = चिता में
मुक्को = छिड़का, छोड़ा
जीवंती = जीवित होकर
कम्मवसओ = भाग्य से
विवायं = विवाद
अन्नोन्नं = परस्पर
वालचंदरायमन्दिरे = वालचन्द्र नामक राजा के दरवार में
पमाणीकायव्वो = प्रमाणित कीजिए
भज्जइ = सुलझा, सुलझ पाया
रणरंगे = रण, युद्ध
मंते = सलाह
छडुक्खेवो = छिड़काव
हसंतो = हँसता हुआ
उच्छंगे = गोद में
झायइ = विचार किया
एवंविहजलणजलिओ = इस प्रकार अग्नि में जला हुआ
एसो = यह
मह = मुझे, मेरे पास
अहमवि = मैं भी
जीवावेमि = जीवित कर लूंगा
कूडवेसं = कपटवेश
रयणीए = रात्रि में
दुब्भिक्खे = दुर्भिक्ष में
गिण्हिऊण = लेकर, चुराकर
जणयादिसमक्खं = पिता आदि के समक्ष
सालंकारा = आभूषण-सहित
उट्ठिया = उठी
कन्नापाणिग्गहणत्थं = कन्या के साथ पाणिग्रहण के लिए
कहिअं = कहा
भंजिऊण = सुलझाकर
मंतिणो = मन्त्रिगण
केणावि = किसी से भी
आसन्ने = समीप
मूढे = किंकर्त्तव्यविमूढ
तहेव = तथैव, उसी प्रकार
विरलो = विरला, दुर्लभ
जइ मन्नह = यदि मानो तो
रायहंस = राजहंस
गुणदोसपरिक्खं = गुण-दोषों की परीक्षा को
वायं = वाणी, वचन
सहजीविओ = साथ में जीवित
एगजम्मट्ठाणेण = एक साथ जन्म लेने के कारण
खिविउं = डालने के लिए
विवाए = विवाद में
कुरुचंदाभिहाणेण = कुरुचन्द्र नामक राजकुमार के साथ
जोइज्जइ = देखा जाय, जोहा जाय

मंतिणा = मन्त्री ने
जंपियं = कहा
व्व = (के) समान
पक्खवायरहियो = पक्षपातरहित
जम्महेउत्तणेण = जन्म देने के कारण
भाया = (सहोदर) भाई
अट्ठीणि = हड्डियाँ
पच्छापुण्णकरणेण = श्राद्ध-पुण्य करने से
भग्गे = सुलझने पर
परिणीआ = विवाह दी गई

## कुछ महत्त्वपूर्ण शब्दों पर व्याकरणबोधक टिप्पणियां

तीए <तस्या:—तत् शब्द से स्त्रीलिंग में षष्ठी के एकवचन में यह रूप बनता है। तत् के स्थान पर प्राकृत में ती आदेश होता है और षष्ठी के एकवचन में ए प्रत्यय जोड़ देने से 'तीए' रूप बना है।

संजाओ <संजात:—तकार का प्राकृत में लोप होने से अकार शेष रहा है और विसर्ग के स्थान पर ओत्व हो गया है। अत:, 'संजाओ' रूप बना है।

दिण्णं <दत्तम्—प्राकृत में, संस्कृत के 'दत्तम्' के स्थान पर 'दिण्णं' आदेश होता है।

मच्चुं <मृत्युं—प्राकृत में संस्कृत ऋ के स्थान पर अकार आदेश होता है और 'त्यु' के स्थान पर 'च्चु'। अत:, द्वितीया एकवचन में 'मच्चुं' रूप बना है।

सोच्चा <श्रुत्वा—संयुक्त रेफ का लोप, तालव्य श के स्थान पर दन्त्य स और उकार का ओत्व तथा त्व के स्थान पर च्च आदेश होने से 'सोच्चा' रूप बना है।

गंतूण <गत्वा—संस्कृत में पूर्वकालिक क्रिया को बताने के लिए 'त्वा' कृत्-प्रत्यय होता है, पर प्राकृत में इसके स्थान पर 'तूण' प्रत्यय होता है। अत:, 'गम्' धातु में 'तूण' प्रत्यय लगने से 'गंतूण' यह पूर्वकालिक रूप बना है।

हत्थिणाउरे <हस्तिनापुरे—संस्कृत के स्त के स्थान पर प्राकृत में त्थ आदेश होता है। यहाँ न के स्थान पर णत्व तथा पकार का लोप होने से पुरे का 'उरे' रूप बना है। अत:, हस्तिनापुरे का 'हत्थिणाउरे' रूप हो गया है।

भारिया <भार्या—स्वरभक्ति या विश्लेपण के नियमानुसार प्राकृत में संयुक्त व्यंजन पृथक् हो जाते हैं और वीच में स्वर का आगम होता है। अतः, यहाँ र और या पृथक् हो गये हैं और इ का आगम होने से 'भारिया' रूप वना है।

हिंडइ <हिण्ड् धातु से प्रथमपुरुष एकवचन में इ प्रत्यय जोड़ने से हिंडइ रूप वनता है।

परोप्परं <परस्परम्—द्वितीय वर्ण रकार के उत्तरवर्ती अकार के स्थान पर ओत्व तथा संयुक्त सकार का लोप और प को द्वित्व करने से 'परोप्परं' रूप वना है।

दट्ठूण <दृष्ट्वा—दृश् धातु के स्थान पर 'दट्ठ' आदेश तथा पूर्वकालिक क्रिया का अर्थ वताने के लिए 'त्वा' कृत्-प्रत्यय की जगह 'ऊण' होने से 'दट्ठूण' रूप वना है।

खिविउं <क्षिप्तुम्—क्षिप् धातु के क्ष के स्थान पर ख और प को व आदेश तथा इकार का आगम और तुम् प्रत्यय के त का लोप होने से 'खिविउं' रूप वना है।

अवच्च <अपत्य—प्राकृत में प के स्थान पर व और त्य को च्च हुआ है; अतः अपत्य का 'अवच्च' रूप वना है।

जेसिं <येषाम्—प्राकृत में; संस्कृत के यत् शव्द के स्थान पर ज आदेश होता है और अकार को एत्व तथा सिं' प्रत्यय 'जुड़ने से षष्ठी वहुवचन में 'जेसिं' रूप वना है।

पच्छा <पश्चात्—प्राकृत में अन्त्य हलन्त व्यंजन नहीं रहता, उसका लोप हो जाता है। अतः, त का लोप होने से 'पश्चा' शेष रहा है। इस स्थिति में 'श्च' के स्थान पर 'च्छ' करने से 'पच्छा' रूप वना है।

अच्छरिअं <आश्चर्यम्—आकार का अ और श्च के स्थान पर च्छ, र और य का पृथक् विश्लेपण तथा इ स्वर का आगम होने से 'अच्छरिअं' रूप वना है।

लहिऊण <लव्ध्वा—लभ् के स्थान पर लह् तथा इत्व और ऊण— तूण प्रत्यय जोड़ने से 'लहिऊण' रूप वना है।

पमाणीकायव्वो <प्रमाणीकर्त्तव्यः—'प्र' का 'प' संयुक्त रेफ और मध्यवर्त्ती त का लोप, अ शेष और उसकी यश्रुति, पूर्वस्वर का दीर्घ तथा 'त्य' का 'व्व' होने से 'पमाणीकायव्वो' रूप बना है।

पुच्छइ <पृच्छति—संस्कृत की ऋकार ध्वनि प्राकृत में उकार में बदल गई है तथा तकार का लोप हो जाने से इ स्वर शेष रह गया है। अतः, 'पृच्छति' संस्कृत शब्द से 'पुच्छइ' प्राकृत में बना है।

तेसिं <तयोः, तेषाम्—प्राकृत में द्विवचन नहीं होता, अतः द्विवचन के स्थान में बहुवचन हो जाता है। षष्ठी विभक्ति बहुवचन में तत् शब्द के अन्त्य हलन्त्य व्यंजन त् का लोप हो गया है और पूर्व त के अ स्वर का एत्व तथा बहुवचन का 'सिं' प्रत्यय जुड़ जाने से 'तेसिं' रूप बना है।

धूया <दुहिता—हैमव्याकरण के सूत्र 'दुहितृ-भगिन्योर्धूआ-बहिण्यौ' (८।२।१२६) से 'दुहितृ' के स्थान में विकल्प से 'धूआ' आदेश होता है। आ स्वर के स्थान पर यश्रुति होने से 'धूया' बना है।

## गृहकार्य के लिए अभ्यास-प्रश्न

१. प्रस्तुत पाठ की कथावस्तु अपनी भाषा-शैली में प्रस्तुत करें।
२. प्रस्तुत कथा से मिलनेवाली शिक्षाओं पर प्रकाश डालें।
३. प्रस्तुत कथा के विकास में किस वर का योगदान महत्त्वपूर्ण है? सोदाहरण सिद्ध करें।
४. चारों वरों के पारस्परिक विवाद को किसने शान्त किया और कैसे? अपनी भाषा में लिखें।
५. निम्नांकित शब्दों के हिन्दी-रूप लिखें (इन शब्दों के अर्थों को कठिन शब्दों के अर्थों में खोजें):

रायपुत्तो, आणिऊण, धूया, उच्छंगे, पुढो-पुढो, कूडवेसं, परोप्परं, मुक्को, अट्ठीणि, परिवेसइ, पिया, लहुपुत्तो, भाया, जलणम्मि, गओ, अमयरसकुप्पयं, ठाणं।

# ५. ससुरगेहवासीणं चउजामायराणं कहा

## (ससुर के घर में रहनेवाले चार दामादों की कथा)

**कथासंक्षेप :** किसी ग्राम में एक राजपुरोहित निवास करता था। उसके एक पुत्र था और पाँच कन्याएँ थीं। उनमें चार कन्याओं का विवाह उसने योग्य ब्राह्मणपुत्रों के साथ कर दिया था और पाँचवीं कन्या का विवाह भी उसने शुभ मुहूर्त में आयोजित किया। उस विवाह में उसने अपने चारों दामादों को निमन्त्रित किया। विवाह की समाप्ति पर सभी रिश्तेदार तो चले गये, किन्तु वे चारों ही दामाद खाने-पीने के लालच में वहीं रह गये।

यह देखकर पुरोहित ने अपने मन में विचार किया कि "ये दामाद अपनी सास के अत्यन्त प्रिय हैं, अतः ये अभी पाँच-छह दिन और रुक सकते हैं, बाद में चले जायेंगे।" किन्तु, खाद्यरस के लालची वे दामाद नहीं गये और परस्पर विचार करने लगे : "मनुष्यों के लिए ससुराल का निवास स्वर्ग के समान सुखदायी होता है।" निश्चय ही, यह सूक्ति सत्य है। इस प्रकार विचार कर उन्होंने उस सूक्ति को दीवार पर लिख दिया। अन्य किसी एक दिन उस सूक्ति को पढ़कर उनके ससुर ने सोचा : "हमारे ये दामाद मधुर खाद्यरस के लोभी हैं, ये कभी नहीं जायेंगे, अतः इनको सावधान करना चाहिए। इसी विचार से उसने सूक्ति के नीचे तीन चरण (पंक्ति) और लिख दिये :

"यदि विवेकी जन पाँच-छह दिन ही रहे।
दही, घी एवं गुड़ का लोभी व्यक्ति यदि एकाध महीना रह जाय,
तो वह निर्लज्ज मनुष्य गदहे के समान मानहीन हो जाता है।"

चारों दामादों ने यद्यपि उन तीनों पंक्तियों को पढ़ लिया, तथापि खाने-पीने के लालची होने के कारण उनकी इच्छा जाने की नहीं हुई। यह देखकर उनके ससुर ने सोचा : "इन लोगों को घर से कैसे निकाला जाय ? क्योंकि

स्वादिष्ट भोजन में रमे हुए ये निर्लज्ज गदहे के समान हैं, अतः इन्हें बुद्धिमानी से निकालना चाहिए।" उस पुरोहित ने अपनी पत्नी से पूछा : "इन दामादों को भोजन में क्या-क्या देती हो ?" यह सुनकर उसने उत्तर दिया : "मैं अपने इन प्रिय दामादों को तीनों समय दही, घी एवं गुड़ से बने हुए मधुर पकवान निरन्तर परोसती रहती हूँ।" यह सुनकर पुरोहित ने कहा : "अब आज से तुम इन दामादों के लिए बाजरे से बनी हुई मोटी रोटी पर घी लगा कर दिया करो।"

अपने पति की आज्ञा को अनुल्लंघनीय समझकर उसने उन्हें भोजन में घी लगी हुई बाजरे की मोटी रोटी परोसना प्रारम्भ कर दिया। उसे देखकर **मणिराम** नाम के जेठे दामाद ने अपने मित्रों से कहा : "अब इस घर में रहना उचित नहीं; क्योंकि इससे अधिक स्वादिष्ट भोजन तो हमें अपने घर में ही मिलता है, अतः अब यहाँ से चला जाना ही अच्छा। अतः, मैं सवेरे ससुर से पूछकर चला जाऊँगा।" **मणिराम** का कथन सुनकर मित्रों ने कहा : 'अरे मित्र, मुफ्त का भोजन कहाँ मिलेगा ? बाजरे की इन मोटी रोटियों को भी स्वादिष्ट मानकर खाते रहना चाहिए। क्या तुमने यह नहीं सुना कि इस संसार में दूसरों के यहाँ भोजन मिलना दुर्लभ है। यदि तुम्हारी इच्छा हो, तो तुम चले जाओ, हमसे तो जबतक ससुर नहीं कहेंगे, तबतक नहीं जायेंगे।" इस प्रकार, मित्रों का कथन सुनकर मणिराम सवेरा होते ही ससुर के पास गया और अपने लिए शिक्षा माँगकर घर जाने की आज्ञा माँगी। ससुर ने उसे शिक्षा दी और आते-जाते रहने का आग्रह किया, फिर उसके साथ कुछ दूर जाकर उसे विदा किया। इस प्रकार, बाजरे की रोटी खिलाकर उसने **मणिराम** नाम के जेठे दामाद को निकाला।

इसके पश्चात् ससुर ने अपनी पत्नी से कहा। "अब आज से तुम अपने दामादों को तिल के तेल से चुपड़ी रोटी खिलाया करो।" पत्नी ने भी भोजन के समय उन दामादों को तिल के तेल से चुपड़ी रोटी देना प्रारम्भ कर दिया। उसे देखकर **माधव** नाम के दामाद ने विचार किया : "ऐसा भोजन तो हमें

घर में भी मिल जाता है, अतः अब यहाँ से चला जाना ही अच्छा।" उसने अपने मित्रों से कहा : "मैं कल घर चला जाऊँगा; क्योंकि अब यहाँ भोजन में तेल आ गया है।" माधव का कथन सुनकर उसके मित्रों ने कहा : "हमारी सास बड़ी विदुषी है। उसने शीत ऋतु के कारण तिल का तेल खिलाना प्रारम्भ किया है, ताकि हमारी पाचन-शक्ति ठीक बनी रहे। अतः, हम तो यहीं रहेंगे।" तब माधव नाम का वह दामाद ससुर के पास गया और उनसे शिक्षा माँगते हुए जाने की आज्ञा चाही। ससुर ने उसे 'चला जा, चला जा' कहकर जाने की आज्ञा तो दे दी, किन्तु शिक्षा नहीं दी। इस प्रकार तिल का तेल खिलाकर उसने **माधव** नाम के दूसरे दामाद को भी भगा दिया।

तीसरा और चौथा दामाद नहीं गया। इन्हें कैसे निकाला जाय, इस समस्या का समाधान खोजकर पुरोहित ने अपनी पत्नी से पूछा : "ये दामाद रात्रि में सोने के लिए कब आते हैं?" तब उसकी पत्नी ने कहा : "कभी एक पहर रात बीत जाने पर आते हैं और कभी-कभी दो-तीन पहर रात बीत जाने पर।" तब पुरोहित ने कहा : "आज रात में तुम दरवाजा नहीं खोलना, मैं रात में जागूँगा।" वे दोनों दामाद सन्ध्या के समय मनोरंजन के लिए गाँव में निकल गये और विविध क्रीड़ाएँ करते हुए तथा नाटक आदि देखते हुए मध्यरात्रि में लौटे। घर के दरवाजे को बन्द देखकर वे उसे खोलने के लिए जोर-जोर से चिल्लाकर कहने लगे : "दरवाजा खोलो, दरवाजा खोलो।" दरवाजे के समीप ही वह पुरोहित जागता हुआ भी नहीं बोला। किन्तु, बार-बार आवाज देने पर उसने पूछा : "आधी रात के समय तक तुम कहाँ थे? अभी दरवाजा नहीं खोलूँगा, जहाँ का दरवाजा खुला हो, वहीं चले जाओ।" यह कहकर वह मौन हो गया। तब वे दोनों ही दामाद समीप में स्थित एक घुड़साल में चले गये। वहाँ बिस्तर के अभाव में वे ठण्ड लगने के कारण घोड़ों की पीठ पर डाले जानेवाले टाटों को ओढ़कर ज़मीन पर सो गये। यह देखकर **विजयराम** नाम के दामाद ने सोचा : "इस प्रकार अपमानित होकर

यहाँ रहना उचित नहीं ।" तब उसने अपने मित्र से कहा : "हे मित्र, कहाँ तो हमें पहले सुखासन मिलता था और अब यहाँ जमीन पर सोना पड़ रहा है ! अतः, यहाँ से चला जाना ही अच्छा ।" यह सुनकर उसके मित्र ने कहा : "इस प्रकार के दुःख में भी पराया अन्न खाने को कहाँ मिलेगा ? अतः, मैं तो यहीं रहूँगा, यदि तुम्हारे जाने की इच्छा हो, तो तुम चले जाओ ।" तब वह सवेरे-सवेरे उठकर पुरोहित के समीप गया और उससे शिक्षा तथा जाने की आज्ञा माँगी । तब पुरोहित ने उसे तत्काल जाने की आज्ञा दे दी। इस प्रकार जमीन पर सुलाकर उसने **विजयराम** नाम के तीसरे दामाद को भी भगा दिया ।

अब केवल **केशव** नाम का चौथा दामाद वहाँ रह गया। वह जाना नहीं चाहता था, किन्तु पुरोहित ने उसे भी निकालने का उपाय सोच लिया । एक दिन उसने अपने पुत्र के कान में कुछ कहा और जब वह केशव नाम का दामाद भोजन करने के लिए बैठा, तभी पुरोहित का पुत्र भी उसके पास बैठ गया । वहाँ पुरोहित ने आकर पुत्र से पूछा : "पुत्र, यहाँ मैंने कुछ रुपये छोड़ दिये थे, वे किसने उठाये हैं ?" पुत्र ने कहा । "मैं नहीं जानता ।" पुरोहित ने कहा : "तुम्हीं ने रुपये चुराये हैं । अरे झूठे, पापी, ढीठ, तू उन रुपयों को लौटा दे, नहीं तो मैं तुझे मारूँगा ।" यह कहकर उसने जूता उठाकर पुत्र को मारना प्रारम्भ कर दिया । पुत्र भी मुट्ठी बाँधकर पिता के सामने आ गया । पिता-पुत्र को आपस में जूझते देखकर केशव उन दोनों के बीच में पहुँचा और 'मत लड़ो, मत लड़ो' इस प्रकार कहकर उन दोनों के बीच में खड़ा हो गया, तभी उस पुरोहित ने 'हे दामाद, हे दामाद, हटो-हटो !' कहकर उसे जूते से पीटना प्रारम्भ कर दिया। पुत्र ने भी 'केशव, दूर हटो, दूर हटो !' इस प्रकार कहकर उसे घूँसे मारना प्रारम्भ कर दिया । इस प्रकार, पिता-पुत्र दोनों ही केशव को पीटने लगे । उन दोनों की धक्का-मुक्की से पिटता हुआ वह **केशव** वहाँ से शीघ्र ही भाग गया । इस प्रकार, धक्का-मुक्की से पिटकर वह चौथा दामाद **केशव** पुरोहित से बिना पूछे ही अपने घर चला गया ।

उस दिन वह पुरोहित राजसभा में कुछ विलम्ब से पहुँचा। तब राजा ने पूछा : "आज तुम इतने विलम्ब से क्यों आये हो ?" यह सुनकर पुरोहित ने कहा : "विवाहोत्सव में हमारे चार दामाद आये थे, खाने-पीने के लालची होने के कारण वे चिरकाल तक घर में रह गये। जाना नहीं चाहते थे, किन्तु उन सबको मैंने युक्तिपूर्वक निकाल बाहर किया। उन्हें मैंने इस प्रकार निकाला : बाजरे की रोटी खिलाकर **मणिराम** को, तिल का तेल खिलाकर **माधव** को, जमीन पर सुलाकर **विजयराम** को, और धक्का-मुक्की देकर **केशव** को।"

इस प्रकार, पुरोहित ने समस्त वृत्तान्त राजा से कह सुनाया। राजा भी उसकी चतुराई से बड़ा सन्तुष्ट हुआ।

**उपदेश** : चारों दामादों के अपमान की घटना सुनकर यदि कोई दामाद अपना सम्मान चाहता है, तो उसे चाहिए कि वह लम्बे समय तक ससुराल में न रहे।

## कठिन शब्दों के अर्थ

कत्थ = कहीं, किसी
नरिंदस्स = राजा के
रज्जसंतिकारगो = राज्य में शान्ति स्थापित करनेवाला
पुरोहिओ = पुरोहित
आसि = था, रहता था
कन्नगाओ = कन्याओं का
पारद्धो = प्रारम्भ
जामाउणो = जामाता
समागया = आये
भोयणलुद्धा = भोजन के लोभी
विआरेइ = विचार करने लगा
खज्ज = खाद्य
रसलुद्धा = रस के लोभी
परुप्परं = परस्पर
सग्गतुल्लो = स्वर्ग के तुल्य
नराणं = मनुष्यों के लिए
साउभोयणरया = स्वादिष्ट भोजन में आसक्त
लिहिआ = लिखा/लिख दिया

कयावि = कदापि, कभी
वोहियव्वा = समझाना चाहिए
सिलोगपायस्स = श्लोक के चरण का
हिट्ठंमि = नीचे
पायत्तिगं = तीन पाद, चरण
छव्वा = अथवा छह
दहिघय = दधि-घृत
गुडलुद्धा = गुड़ के लोभी
मासमेगं = एक मास तक
खरतुल्लो = गदहे के समान
माणवो = मानव, मनुष्य
माणहीणो = मान से रहित
नेच्छंति = नहीं चाहते हैं
नीसारिअव्वा = निकालना चाहिए
खरसमाणा = गदहे के समान
माहवो = माधव नाम का दामाद
निक्कासणिज्जा = निकाल देना चाहिए
अज्जयणाओ = आज से ही
वज्जकुडो = वज्रकूट, बाजरा
थूलो = स्थूल, मोटी
घयजुत्तो = घृतयुक्त
देइ = देती है
दायव्वो = देना चाहिए
वसणं = रहना
आणा = आज्ञा
पच्चूसे = सवेरे
अणइक्कमणीअ = अनुल्लंघनीय
रोट्टगं = रोट, बड़ी रोटी
मुल्लं = मूल्य, कीमत
अणुण्णं = आज्ञा, अनुज्ञा
सिया = है, हो
पुणरवि = पुनरपि
गणिऊण = गिनकर, मानकर
तिलतेल्लेण = तिल के तेल से
कल्ले = कल
विउसी = विदुषी
ठास्सामो = रहेंगे
तुरंगमपिट्ठच्छाइ = घोड़े की पीठ पर डाला जानेवाला
आवरणवत्थं = आवरण-वस्त्र
विजयरामेण = विजयराम ने
तइअचउत्थ = तीसरा एवं चौथा
जामायरा = जामाता
लद्धुवाओ = उपाय खोजकर
सयणाय = सोने के लिए
कयाइ = कभी, कदाचित्
दुतिपहरे = दो-तीन प्रहर
दोण्णि = दोनों
विविहकीलाओ = विविध क्रीड़ाएँ
कुणंता = करते हुए
नट्टाइं = नृत्य आदि
पासंता = देखते हुए

गिहद्दारे = घर के दरवाजे पर
उच्चसरेण = उच्च स्वर से
अक्कोसंति = चिल्लाते हुए
तुरंगसालाए = घुड़साल में, अश्वशाला में
आत्थरणाभावे = विस्तर के अभाव में
सिक्खं = सीख, शिक्षा
अम्हकेरा = हमारा
उयरग्गिदीवणेण = जठराग्नि के उद्दीपन से
भूसज्जाए = भूमि-रूप विछावन पर
वुत्तंतो = वृत्तान्त
अईव = अतीव
तुट्ठो = सन्तुष्ट
सावमाणं = अपमानपूर्वक
उइअं = उचित
भूलोट्टणं = भूमि में लोटना
केसवो = केशव
असच्चवाइ = असत्यवादी
मारइस्सं = मारूँगा
उवाणहेण = उपानह से, जूते से
ताडिंति = मारते हैं
उवएसो = उपदेश
चउक्कस्स = चारों का
परान्नं = पराया अन्न
वच्छ ! = वत्स !
पाव ! = पापी !
अवसरसु = हट, हट
दूरीभव = दूर हट,
अकहिऊण = विना कहे ही
जाव = जवतक, तक
संवसे = रहना चाहिए

## गृहकार्य के लिए अभ्यास-प्रश्न

१. प्रस्तुत पाठ से मिलनेवाली शिक्षाओं पर प्रकाश डालें।

२. लेखक ने स्वाभिमानी दामादों को ससुराल में अधिक-से-अधिक कितने दिनों तक रहने की सलाह दी है ?

३. चारों दामादों में आपकी दृष्टि में कौन-कौन से दामाद प्रशंसनीय हैं और क्यों ?

४. पुरोहित ने अपने दामादों के प्रति जो व्यवहार किया, आप उससे सहमत हैं अथवा असहमत ? अपने विचार व्यक्त करें।

५. "सामाजिक एवं पारिवारिक जीवन की विषमता की दृष्टि से यह कथा यथार्थवादी एवं श्रेष्ठ है।" इस कथन की समीक्षा करें।

६. **निम्नांकित प्राकृत-शब्दों के हिन्दी-रूप लिखें :**

पुरोहिओ, नियं, आसी, सएव, एगो, अत्थि, पुत्तो, निस्सारिओ, भोयणलुद्धा, गमिस्सं, सुत्ती, मित्ता, लिहिआ, रत्तीए, खज्जरसलुद्धा, नट्ठाइं, खरसमाणा, सयणत्थे, मोणेण, धक्कामुक्केण, निक्कासिआ।

●

# ६. सिप्पिपुत्तस्स कहा
## ( शिल्पी-पुत्र की कथा )

**पाठसंक्षेप :** पिता द्वारा सिखाया गया पुत्र अपनी कलाओं में पारंगत हो जाता, यदि उसमें शीघ्र ही आत्मख्याति प्राप्त करने की प्रवृत्ति जागरित न होती। एतद्विपयक एक शिल्पकार की कथा इस प्रकार प्रस्तुत की गई है।

अवन्ती नाम की नगरी में इन्द्रदत्त नाम का एक श्रेष्ठ शिल्पकार निवास करता था। वह अपनी शिल्पकला के कारण समस्त संसार में प्रसिद्ध हो गया था। उसके समान कोई दूसरा शिल्पकार न था। उसके एक पुत्र था, जिसका नाम सोमदत्त था। अपने पिता के समीप शिल्पकला को सीखता हुआ वह क्रमशः पिता से भी अधिक शिल्पकला में कुशल हो गया। किन्तु, सोमदत्त जिन-जिन प्रतिमाओं का निर्माण करता, उनमें कोई-न-कोई भूल उसका पिता अवश्य दिखा देता। पिता उसकी कभी प्रशंसा नहीं करता था, फिर भी वह सूक्ष्म दृष्टि से सूक्ष्मातिसूक्ष्म शिल्पक्रिया करके अपने पिता को दिखाता। फिर भी, उसका पिता उसमें भी कोई-न-कोई भूल अवश्य दिखा देता और कहता : "तुमने सुन्दरतम शिल्पक्रिया नहीं की है।" इस प्रकार, वह कभी उसकी प्रशंसा नहीं करता था। पिता द्वारा प्रशंसा न मिलने पर उसने इस प्रकार विचार किया :

'मेरे पिता मेरी कला की प्रशंसा कभी नहीं करते, अतः अव मैं कोई ऐसा उपाय करूँ, जिससे वह मेरी कला की प्रशंसा करने लगें।' अन्य किसी एक दिन उसका पिता किसी कार्यवश दूसरे गाँव में गया। उसी समय उस सोमदत्त ने गणेशजी की एक सुन्दरतम प्रतिमा का निर्माण कर, उसके निचले भाग में छोटे-छोटे अक्षरों में अपना नाम अंकित कर उस मूर्त्ति को अपने मित्र द्वारा भूमि के नीचे गड़वा दिया। कालान्तर में दूसरे गाँव से उसका पिता भी वापस आ गया। अवसर पाकर उस सोमदत्त के मित्र ने लोगों के आगे जाकर इस प्रकार कहा : "आज मुझे एक स्वप्न आया है कि अमुक भूमि में एक प्रभावशालिनी गणेशजी की प्रतिमा गड़ी हुई है।" लोगों ने उसी समय जाकर उस पृथ्वी को खोदा, जिससे गणेशजी की एक सुन्दरतम अनुपम मूर्त्ति निकली। उसका दर्शन करने के लिए अनेक लोग वहाँ आये। उन्होंने उस मूर्त्ति की शिल्पकला की वड़ी प्रशंसा की। उसी समय वह इन्द्रदत्त शिल्पकार भी अपने पुत्र सोमदत्त के साथ वहाँ पहुँचा। गणेश की उस प्रतिमा को देखकर शिल्पकार ने अपने पुत्र से कहा : "हे पुत्र ! शिल्पकला इसे ही कहते हैं। कितनी सुन्दर प्रतिमा वनाई गई है ! इसका वनानेवाला निश्चय ही धन्यतम एवं प्रशंसा के योग्य है। देखो, इसमें कहीं भूल अथवा कमी दिखाई देती है ? यदि तुम इसी प्रकार की प्रतिमा का निर्माण करोगे, तभी मैं तुम्हारी शिल्पकला की प्रशंसा करूँगा, अन्यथा नहीं।"

यह सुनकर पुत्र ने उत्तर दिया : "हे पिताजी ! गणेशजी की यह प्रतिमा मैंने ही वनाई है। इस प्रतिमा के निचले भाग में सूक्ष्म अक्षरों में मेरा नाम भी लिखा हुआ है।" उसका पिता लिखे हुए नाम को पढ़कर खिजलाये हुए मन से उससे वोला : "हे पुत्र ! अव आज से तुम इस प्रकार की शिल्पकला से युक्त सुन्दरतम प्रतिमा का निर्माण कभी नहीं कर सकोगे; क्योंकि मैं तुम्हारी शिल्पकला में जव-जव भूलें दिखाता था, तभी-तभी तुम भी सुन्दरतम शिल्पकला के कार्य करने में तल्लीन होकर धीरे-धीरे श्रेष्ठ शिल्पक्रिया करते रहते थे। इसी कारण तुम्हारी शिल्पकला भी वढ़ती जा

रही थी और अब 'मेरे समान दूसरा कोई नहीं है' इस प्रकार के विचार से उत्साह मन्द हो जाने पर तुम श्रेष्ठ और सुन्दर शिल्पक्रिया नहीं कर सकोगे।" सोमदत्त अपने पिता के इन रहस्यपूर्ण वचनों को सुनकर उनके चरणों में गिर पड़ा और उनसे छलपूर्वक अपनी प्रशंसा कराने के अपराध के लिए क्षमा-याचना करने लगा। पिता ने उसे क्षमा भी कर दिया, किन्तु वह सोमदत्त उसके बाद से फिर उस प्रकार की सुन्दरतम शिल्पक्रिया करने में सदा-सदा के लिए असमर्थ हो गया।

**उपदेश :** शिल्पी-पुत्र का दृष्टान्त देखकर और अपनी आत्मा के गुणों को समझकर तथा पूज्य पुरुषों की वाणी को सुनकर उनके प्रतिकूल आचरण कभी नहीं करना चाहिए।

## कठिन शब्दों के अर्थ

अवंतीए = अवन्ती में
सिप्पिवरो = श्रेष्ठ शिल्पकार
सिप्पकलाहिं = शिल्पकला द्वारा
पसिद्धो = प्रसिद्ध
इमस्स = इसके
अन्नो = अन्य
नत्थि = न था
पुत्तो = पुत्र
सगासंमि = समीप में
सिक्खंतो = शिक्षा लेते हुए, सीखते हुए
अईव = अत्यन्त, अतीव
पुरीए = नगरी में
अहेसि = था, रहता था
सव्वंमि = सभी में
जयम्मि = संसार में
होत्था = हो गया
सरिच्छो = समान
को वि = कोई भी
एयस्स = इसका
पिउस्स = पिता के
सिप्पकलं = शिल्पकला को
कमेण = क्रम से
पिअराओ = पिता से
जाओ = हो गया
पडिमाओ = प्रतिमाएँ, मूर्त्तियाँ
तासु = उनमें
कंपि = कोई भी
दंसेइ = दिखाता
सिलाहं = प्रशंसा, श्लाघा
तओ = उसके बाद से

सुहुमदिट्ठीए = सूक्ष्म दृष्टि से
सिप्पकिरियं = शिल्पक्रिया, शिल्पकर्म
खलनं = त्रुटि, गलती, चूक
सोहणयरं = सुन्दरतर
कयाइ = कभी
पसंसेइ = प्रशंसा करता था
पिउम्मि = पिता के
चिंतेइ = विचार किया
कलं = कला की
पसंसेज्जा = प्रशंसा करें
उवाय = उपाय
जेण = जिससे
एगया = एक समय, एक दिन
कज्जपसंगेण = कार्यवश
तया = तब, तभी
सुंदरयमं = सुन्दरतम
पडिमाए = प्रतिमा के
गूढं = गुप्त; रहस्यपूर्ण
मुत्तिं = मूर्त्ति को, प्रतिमा को
निम्मवेइ = बनाता
पिआ = पिता
भुल्लं = भूल
कयावि = कभी
कुणेइ = करता था
स = वह
सुहुम = सूक्ष्म
कुणेऊण = करके

पियरं = पिता को
तुमए = तुमने
कयं = की है
तं = उसकी
अपसंसमाणे = प्रशंसा न किये जाने के कारण
मज्झ = मेरी
कह = क्यों
एआरिसं = इस प्रकार
पसंसेज्ज—प्रशंसा करें
करेमि = करूँ
पियरा = पिता
गामंतरे = दूसरे गाँव में
सिरीगणेसस्स = श्रीगणेशजी की
काऊण = बनाकर
हिट्ठंमि = नीचे, निचले भाग में
नियनामंकियचिन्हं करिऊण = अपना नाम लिखकर
नियमित्तद्दारेण = अपने मित्र द्वारा
निक्खेवो कारेइ = छिपवा दिया, गड़वा दिया
समागओ = आ गया, लौट आया
अज्ज = आज
अमुगाए = अमुक
पहावसालिणी = प्रभावशालिनी
पुढवी = पृथ्वी
अणुवमा = अनुपम

तद्दंसणत्थं = उसके दर्शनों के लिए
सपुत्तो = पुत्र के साथ
एसच्चिय = ऐसी ही
केरिसं = कैसी
इमाए = इसका
धण्णयमो = धन्यतम
सलाहणिज्जो = प्रशंसनीय, प्रशंसा का पात्र
निम्मवेज्ज = बना सको
मए = मैंने
गुत्तं = गुप्तरूप में, सूक्ष्मरूप में
पिआवि = पिता भी
वाइऊण = बाँचकर, पढ़कर
अज्जयणाओ = आज से
तुं = तुम
कयावि = कभी
भूमीए = भूमि के
अंतो = भीतर
कालंतरे = कुछ समय के बाद
समागओ = आया, लौटा
जणाणमग्गओ = लोगों के आगे
सुमणो = स्वप्न
भूमीए = भूमि में
लोगेहिं = लोगों द्वारा
खणिआ = खोदी गई
निग्गया = निकली
सिप्पकलं = शिल्पकला
पसंसिरे = प्रशंसा करने लगे
दट्ठूण = देखकर
कहिज्जइ = कही जाती है
निम्मविआ = निर्मित की है
निम्मावगो = बनानेवाला, निर्मापक, बनवानेवाला
पासेसु = देखो
भुल्लं, खुण्णं = भूल, कमी, गलती
नन्नहा = अन्यथा नहीं
मम कया = मैंने बनाई है
लिहिअमत्थि = लिखा हुआ है
लिहिअनामं = लिखे हुए नाम को
खिन्नहिअओ = खिन्नहृदय, दुःखी हृदयवाला
एरिसं = ऐसी
करिस्ससि = करोगे, कर सकोगे
जओ = क्योंकि
सोहणयरकज्जकरणतल्लिच्छो = सुन्दरतर (शोभनतर) कार्य करने में तल्लीन
वड्ढंती हुवीअ = बढ़ती रहती थी
नन्नो = दूसरा नहीं
मंदूसाहेण = उत्साह मंद हो जाने के कारण
सरहस्सं = रहस्यपूर्ण
पाएसु = पैरों में, चरणों में

पिउत्तो = पिता से
खामेइ = क्षमा कराता है
तओ आरब्भ = तब से
तारिसि = वैसी
असमत्थो = असमर्थ
उवएसो = उपदेश
दंसंतो = दिखाता
सण्हं-सण्हं = धीरे-धीरे, शनैः-शनैः
कुणंतो = करते हुए
आसि = रहते थे
अहुणा = इस समय
इह = इस प्रकार
एआरिसी = इस प्रकार की
संभविहिइ = सम्भव होगी
पिउवयणं = पिता के वचन को
पडिऊण = गिरकर
पसंसाकरावणरूवनिआवराहं = प्रशंसा कराने के अपने अपराध को
काउं = करने में
जाओ = हो गया

## गृहकार्य के लिए अभ्यास-प्रश्न

१. शिल्पी-पुत्र की कथा के अध्ययन से मिलनेवाली शिक्षाओं पर सामीचीन प्रकाश डालें।
२. प्रस्तुत पाठ की कथावस्तु अपनी भाषा-शैली में प्रस्तुत करें।
३. प्रस्तुत पाठ के आधार पर सिद्ध करें कि 'सन्तोष प्रगति का बाधक है।'
४. प्रस्तुत पाठ के आधार पर बतायें कि पिता की विचारधारा अपने पुत्र के प्रति उपयुक्त थी अथवा अनुपयुक्त ?
५. पुत्र ने पिता के व्यवहार से रुष्ट होकर जो षड्यन्त्र किया, उससे आप कहाँतक सहमत हैं ? अपने विचार प्रस्तुत करें।
६. **निम्नलिखित शब्दों के हिन्दी-रूप लिखें :**

सव्वम्मि, काऊण, पसिद्धो, हिट्ठंमि, सरिच्छो, मुत्ति, सगासम्मि, सुमिणो, पिआ, पुढवी, सिलाहं, निग्गया, कुणेऊण, पासेसु, उवायं, नन्नहा, सिरिगणेसस्स, गुत्तं।

# ७. अमंगलियपुरिसस्स कहा
## ( अमांगलिक पुरुष की कथा )

**सारांश** : इस संसार में कोई भी व्यक्ति अमंगलमुख नहीं है। अमंगलमुख कहकर राजा ने उसके वध का आदेश दिया, किन्तु वह राजा स्वयं ही अमंगलमुख वन गया।

किसी नगर में एक अमांगलिक मूर्ख व्यक्ति रहता था। वह इतना असगुनिया था कि सवेरे-सवेरे जो कोई भी उसका मुख देख लेता था, उसे भोजन भी नहीं मिलता था। नगर के लोग भी सवेरे-सवेरे उठकर उसका मुख नहीं देखते थे। उस नगर के राजा ने भी उस अमांगलिक पुरुष के विषय में वात सुनी, तो उसने परीक्षा के लिए किसी एक दिन सवेरे-सवेरे उसे वुलवाया और उसका मुख देख लिया। जव राजा भोजन के लिए वैठा और उसने पहला ही कौर मुख में रखा, तभी पूरे नगर में अकस्मात् ही शत्रु के आक्रमण के भय से कुहराम मच गया। उसी समय राजा भोजन छोड़कर सहसा उठ खड़ा हुआ और सेना-सहित नगर से वाहर निकल गया। किन्तु, भय का कोई कारण न देखकर वह पुनः वापस चला आया और इस प्रकार विचार करने लगा : "आज उस अमांगलिकमुख व्यक्ति का सच्चा रूप मैंने स्पष्ट ही देख लिया है, अतः इसे मार डालना चाहिए।" इस प्रकार विचार करके उसने उस अमांगलिक व्यक्ति को वुलवाकर उसका वध करने के लिए चण्डाल को सौंप दिया। जव वह अमांगलिकमुख व्यक्ति रोता-कलपता और अपने भाग्य की निन्दा करता हुआ चण्डाल के साथ-साथ जा रहा था, तभी एक कारुणिक एवं वुद्धिमान् व्यक्ति वहाँ आया और वध के लिए ले जाते हुए उस व्यक्ति को उसने देखा। तव उसने उसके कारण को जानकर, उसकी रक्षा के लिए उस व्यक्ति के कान में कुछ कहकर, कोई उपाय वता दिया। वह अमांगलिकमुख व्यक्ति हर्षित होता हुआ जव वध के खम्भे पर खड़ा किया गया, तभी चण्डाल ने उससे पूछा : "जीवन को छोड़कर यदि तुम्हारी अन्य कोई इच्छा हो, तो उसे माँग सकते हो।" यह सुनकर उस अमांगलिकमुख ने कहा : "मुझे राजा के

दर्शन करने की इच्छा है।" उसी समय उसे राजा के समीप लाया गया। राजा ने उससे पूछा : "तुम्हारा यहाँ आने का क्या प्रयोजन है ?" यह सुनकर उसने कहा : "हे राजन् ! सवेरे-सवेरे मेरा मुख देखने से तो आपको केवल भोजन नहीं मिल सका, किन्तु आपका मुँह देखने से तो मुझे मृत्यु का दण्ड मिल गया है। इसे सुनकर नगर के लोग क्या कहेंगे ? मेरे मुख-दर्शन की अपेक्षा श्रीमान् के मुख-दर्शन का कैसा फल मिल रहा है ? नागरिक लोग सवेरे-सवेरे आपके मुख का दर्शन कैसे करेंगे ?" इस प्रकार, उस अमांगलिकमुख व्यक्ति की तर्कसंगत बातों को सुनकर राजा बड़ा सन्तुष्ट हुआ। उसने उसके वध के आदेश को रद्द कर उसे पारितोषिक देकर सन्तुष्ट किया।

**उपदेश** : इस प्रकार एक बुद्धिमान् व्यक्ति ने अमांगलिकमुख व्यक्ति की रक्षा की। उसे सुनकर हे सज्जनो, आप भी बुद्धि के अनुसार अपने कार्य का साधक बनें।

## कठिन शब्दों के अर्थ

एगम्मि नयरे = एक नगर में
अमंगलिओ = अमांगलिक, अमंगल करनेवाला
मुद्धो = मूर्ख, मुग्ध
आसि = रहता था
जो = जो
पभायंमि = प्रभातकाल में
लहेज्जा = प्राप्त करता
पच्चूसे = प्रातःकाल में
पिक्खंति = देखते
अमंगलियपुरिसस्स = अमांगलिक पुरुष का
वट्टा = बात, वार्त्ता
परिक्खटथं = परीक्षा के लिए
एगया = एक समय
सो = वह
दिट्ठं = देखा
भोयणटथं = भोजन के लिए
कवलं = ग्रास, कौर
एगो = एक
पुरिसो = पुरुष
अत्थि = था, है
कोवि = कोई भी
पासेइ = देखता
पउरा = नगर के निवासी

कयावि = कभी
नरवइणा = राजा ने
सुणिआ = सुनी
नरिंदेण = राजा ने
पभायकाले = प्रातःकाल में
आहूओ = बुलाया
जया = जब
उवविसइ = बैठा
पक्खिवइ = रखा, खाया
अहिलंमि = समस्त
परचक्कभएण = शत्रु के आक्रमण के भय से
जाओ = उत्पन्न हो गया, मच गया
नरवई = राजा
सहसा = शीघ्र ही
मुहे = मुख में
तया = तभी
अकम्हा = अकस्मात्
हलवोलो = शोरगुल, कोलाहल
तया = तभी, तब
चिच्चा = छोड़ करके
उत्थाय = उठकर
नयराओ = नगर से
भयकारणमदट्ठूण = भय का कारण न देखकर
पुणो = फिर
आगओ समाणो = आने पर

अस्स = इसका
सरूवं = स्वरूप, आकार, चेहरा
दिट्ठं = देखा
हंतव्वो = मारना चाहिए
वहत्थं = वध के लिए
नेइज्जमाणं = ले जाते हुए
णच्चा = जानकर
कण्णे = कान में
कहिऊण = कहकर
दंसेइ = कह दिया, बता दिया
जया = जब
ठविओ = खड़ा किया गया
जीवणं = जीवन, प्राण
कावि = कोई भी
ससेण्णो = सेना के साथ
वाहिं = बाहर
पच्छा = पश्चात्
चिंतेइ = सोचने लगा
अमंगलिअस्स = अमांगलिक के
पच्चक्खं = प्रत्यक्ष
तओ = इसलिए
वोल्लाविऊण = बुलवाकर
चंडालस्स = चण्डाल को
अप्पेइ = सौंप दिया
रुयंतो = रोता हुआ
सकम्मं = अपने भाग्य को
निंदंतो = निन्दा करता/कोसता हुआ

सह = साथ
गच्छंतो अत्थि = जा रहा था
कारुणिओ = दयालु
वुद्धिणिहाणो = वुद्धिमान्
वहाइ = फाँसी के लिए
दट्ठूणं = देखकर
रक्खणाय = रक्षा के लिए
किंपि = कुछ भी
उवायं = उपाय
हरिसंतो = हर्षित होता हुआ
वहत्थंभे = फाँसी के तख्ते पर
पुच्छइ = पूछा
विणा = छोड़कर, विना
सिया = हो
मग्गियव्वं = माँगो
नरिंदमुहदंसणेच्छा = राजा के मुख को देखने की इच्छा
आगमणपयोअणं = आने का प्रयोजन
कहेइ = उत्तर दिया
मुहपेक्खणेण = मुख देखने से
भविस्सइ = होगा
कहिस्संति = कहेंगे
केरिसफलयं = कैसा फल
नायरा = नागरिक
पासिहिरे = देखेंगे
रक्खणं = रक्षा

धीमया = वुद्धिमान् व्यक्ति द्वारा
तुम्हे = तुम भी
होह = वनो
कज्जसाहगा = कार्यों के साधक
मज्झ = मेरी
आणीओ = लाया
किमेत्थ = क्या यहाँ
पओयणं = प्रयोजन
तुम्हाणं = तुम्हारे
वहो = फाँसी, वध
किं = क्या
सिरिमंताणं = श्रीमान् का
संजाओ = हुआ
कहं = कैसे
वयणजुत्तीए = वचनयुक्ति से, कुशल सूझ-वूझ से
वहाएसं = फाँसी के आदेश को
निसेहिऊण = निषेध करके, रुकवाकर
पारितोसिअं = पारितोषिक, इनाम
दच्चा = देकर
संतोसीअ = सन्तुष्ट किया
अमंगलमुहस्स = अमंगल मुखवाले की
कयं = किया
सोच्चा = सुनकर
तहा = उसी प्रकार
मईए = मति से, बुद्धि के अनुसार

## गृहकार्य के लिए अभ्यास-प्रश्न

१. 'अमांगलिक' शब्द से आप क्या समझते हैं? क्या सृष्टि में अमांगलिक पुरुष उत्पन्न हो सकते हैं? अपने विचार प्रस्तुत करें।

२. प्रस्तुत पाठ की कथावस्तु अपनी भाषा-शैली में प्रस्तुत करें।

३. क्या राजा ने अमांगलिक व्यक्ति को मृत्युदण्ड देकर न्यायसंगत कार्य किया? राजा को उसका क्या फल मिला? अपने शब्दों में लिखें।

४ अमांगलिक व्यक्ति की कारुणिक व्यक्ति ने किस प्रकार सहायता की?

५. निम्नांकित शब्दों का हिन्दी-रूप प्रस्तुत करें :

मुद्धो, पओयणं, एरिसो, मुहपेक्खणेण, पच्चूसे, वहो, वट्टा, भविस्सइ, अहिलंमि, तया, पच्चक्खं, पउरा, वहत्थं, नायरा, वहत्थंभे, दच्चा।

६. व्याकरणबोधक टिप्पणियाँ लिखें :

नयरे, जया, नायरा, दच्चा।

●

## ८. गेहेसूरा
## ( गृहशूर )

**पाठसंक्षेप** : संसार में कुछ ऐसे व्यक्ति होते हैं, जो वीरता की केवल डींग हाँकते हैं। लेकिन, समय पड़ने पर उनकी वीरता काफूर हो जाती है। प्रस्तुत कहानी 'गेहेसूरा' इसी प्रकार की है। इसका नायक स्वर्णकार घर में वीरता की लम्बी-लम्बी बातें करता है। वह अपनी पत्नी से कहता है कि मेरा सामना सैकड़ों योद्धा भी नहीं कर सकते।

कहानी का आरम्भ करते हुए कहानीकार ने बताया है कि एक नगर में एक सुनार रहता था। उसकी दूकान बाजार के मुख्य राजपथ पर थी। वह प्रति दिन स्वर्णाभूषणों से भरी हुई अपनी सन्दूक (मंजूषा) घर लाया करता था। उसकी पत्नी ने उसे कई दिन समझाया कि "मध्यरात्रि के समय स्वर्णाभूषणों से भरी सन्दूक लेकर आना निरापद नहीं। यदि रास्ते में चोर और

डाकू मिल जायेंगे, तो तुम कुछ नहीं कर सकोगे।" सुनार ने उत्तर दिया : "तुम्हें मेरे पौरुष का ज्ञान नहीं है। मैं अकेला ही सैकड़ों व्यक्तियों को चकनाचूर कर सकता हूँ। सामान्य व्यक्तियों की तो वात ही क्या, वड़े-वड़े शूरवीर भी मेरा मुकावला नहीं कर सकते।"

पति की इन वातों को सुनकर पत्नी चुप हो गई। पर, उसके मन में यह आशंका वनी रही कि चोरों के मिल जाने पर मेरा यह पति कुछ भी नहीं कर सकेगा। अतः, वह उसकी परीक्षा के लिए अपने पड़ोस की एक क्षत्रियाणी से मर्दाने कपड़े और तलवार आदि माँग कर ले आई। अगले दिन वह स्वयं ही इन वस्त्रों को धारण कर, हाथ में नंगी तलवार लेकर रात्रि की नीरवता में जिस मार्ग से उसका पति लौटता था, उसी मार्ग के एक वृक्ष के पीछे छिपकर खड़ी हो गई। जव सुनार स्वर्ण की सन्दूकची लिये हुए उसके पास आया, तव उसने संकेत द्वारा ही स्वर्णभरी सन्दूकची ले ली। पश्चात् तलवार की नोंक उसकी छाती में लगाकर 'हूँ-हूँ' के संकेत से ही उसके सारे वस्त्र उतरवा लिये। अव वह छोटे वच्चे के समान नग्न हो गया।

पत्नी शीघ्रतापूर्वक अपने घर आई और वस्त्र वदलकर निश्चिन्त हो दरवाजा वन्द कर भीतर जाकर लेट गई। इधर, वह सुनार अपने को किसी प्रकार छिपाता हुआ, दूकानों के पीछे-पीछे जाने लगा। कुँजड़े ने खीरों की टोकरी सँभालते हुए उसमें से एक सड़ा खीरा वाहर फेंका, जो कि सुनार की पीठ में जाकर लगा। सुनार ने समझा कि मेरी पीठ में गोली लगी है और उसके घाव से खून भी निकल रहा है। खीरे के वीजों को देखकर उसने समझा कि घाव में कीड़े भी पड़ गये हैं। वह शीघ्रतापूर्वक दूसरों की दृष्टि से अपने को वचाता हुआ घर की ओर भागा। घर के दरवाजे पर पहुँचकर उसने देखा कि घर वन्द है। भीतर से अर्गला चढ़ा दी गई है। उसने जोर-जोर से किवाड़ पीटे और चिल्ला-चिल्लाकर अपनी पत्नी को वुलाया। पत्नी ने किवाड़ खोलकर उसे भीतर किया और पूछा कि "यह कैसी तुम्हारी दशा हो रही है? गहनों की सन्दूक कहाँ है?" सुनार ने उत्तर दिया : "भीतर चलो, मैं

अन्दर के कमरे में पहुँचने पर ही तुम्हें सारा समाचार बताऊँगा। क़िवाड़ में ताला भी लगा दो।" सुनार बड़ा आतंकित था और उसका शरीर काँप रहा था। वह कहने लगा : "क्या करूँ, सौ-डेढ़ सौ चोर मेरे सामने आ गये थे। दस-पाँच होते, तो मैं उनका मुकाबला स्वयं करता, पर इतने अधिक लोगों का मैं सामना न कर सका। उन्होंने मेरी सन्दूकची छीन ली और मेरे सारे कपड़े भी उतरवा लिये। इतना ही नहीं, मेरी पीठ में बन्दूक की गोली लगी है और उससे बने घाव में कीड़े भी पड़ गये हैं। उससे खून निकल रहा है।" पत्नी ने देखकर कहा कि "अरे, यह घाव नहीं है, सड़े हुए खीरे के बीज और रस लगे हुए हैं और तुमने रस और इन बीजों को ही खून और कीड़ा समझ लिया है।"

पत्नी ने उसे स्नान के लिए जल दिया। स्नान कर उसने पहनने के लिए वस्त्र माँगे। पत्नी ने उसके वे ही कपड़े दिये, जो उसने उससे उतरवाये थे और उसकी वीरता की खिल्ली उड़ाते हुए सारे रहस्य का उद्‌घाटन कर दिया। इसपर बेशर्मी से वह सुनार बोला : "अरे, मैंने तो तुम्हें उसी समय पहचान लिया था। इसी से तो आसानी से सारी चीजें दे दी थीं। मैंने सोचा कि पत्नी के साथ लड़ना उचित नहीं।" तब स्त्री ने हाथ जोड़कर कहा : "आपकी वीरता तो जगत्प्रसिद्ध है, पर कृपया कल से रात्रि में आभूषणों की मंजूषा घर न लाया करें।

चरित्र-विश्लेषण की दृष्टि से यह कहानी बहुत ही मार्मिक है। कायर की इससे अच्छा चरित्र और क्या हो सकता है? कहानी में हास्य-व्यंग्य के साथ कौतूहल-तत्त्व का बहुत ही सुन्दर संयोजन किया गया है। लेखक ने अपने ही आँगन में शूर बननेवाले कायरों के चरित्र पर चुभता हुआ व्यंग्य किया है। वार्त्तालाप अल्प मात्रा में होते हुए भी वह स्वाभाविक बन पड़ा है और कहानी को गतिशील बनाने में सक्षम है।

कहानी-कला की दृष्टि से भी इस कहानी को एक सफल मार्मिक कहानी कहा जा सकता है।

**समीक्षा :** 'गेहेसूरा' कथा में लोकमान्यताओं और रूढ़ियों का सुन्दर

चित्रण किया गया है। इसमें यों तो एक कायर व्यक्ति का चरित्र ही अंकित है, पर वस्तुतः इसमें ऐसे लोगों की भी मनोवृत्ति पर समुचित प्रकाश डाला गया है, जो परिश्रम तो नहीं करते, पर लम्बी-चौड़ी बातें अवश्य करते हैं। इस कथा में निम्नलिखित गुण और तत्त्व पाये जाते हैं :

१. कौतूहल का समावेश,
२. मनोरंजन का सुनियोजन,
३. कथा की आरोह-अवरोहजन्य गतियों का सुनियोजन,
४. चरित्र का विश्लेषण;
५. संवाद-तत्त्व का समावेश;
६. शिक्षा अथवा परिणाम की घोषणा और
७. कथारस की सम्प्राप्ति।

प्रस्तुत कहानी में जितनी भी घटनाएँ घटित हुई हैं, वे सभी किसी एक लक्ष्य से बँधी हुई हैं। घटनाओं का क्रम भी सुनियोजित है। एक के बाद दूसरी घटना स्वाभाविक रूप से घटित होती जाती है। 'गेहेसूरा' पाठ के नायक स्वर्णकार को उसकी पत्नी निर्जन स्थान में सोने-चाँदी की पेटी लेकर चलने से मना करती है। पर, वह कायर व्यक्ति अपनी झूठी डींग हाँककर पत्नी के समक्ष अपने को शूरवीर सिद्ध करना चाहता है। उसकी परीक्षा के लिए उसकी पत्नी भी दृढ़ संकल्प करती है और एक दिन उसका कायरपन पकड़ा ही जाता है। कथाकार ने इन दोनों घटनाओं का सम्बन्ध बड़े ही चमत्कारपूर्ण ढंग से जोड़ा है, जिससे कथावस्तु में कौतूहल और मनोरंजकता, ये दोनों ही गुण अक्षुण्ण रूप से उपलब्ध हो जाते हैं। कथा में एक जिज्ञासा उत्पन्न होती है कि आगे कौन-सी घटना घटित हुई? यदि पाठक के मन में यह जिज्ञासा उत्पन्न न हो, तो कथा प्रायः नीरस हो जाती है और पाठकों को रुचिकर नहीं प्रतीत होती।

प्रस्तुत कथा में जिज्ञासा-गुण सर्वाधिक व्याप्त है। जब कायर व्यक्ति की स्त्री नंगी तलवार लेकर अपने पति की परीक्षा करती है, तब पाठक भी

यह जानना चाहता है कि गृहशूर व्यक्ति अपनी कथनी और करनी, दोनों में कहाँतक सफलता प्राप्त करता हैं। तात्पर्य यह कि प्रस्तुत कथा में एक ऐसी जिज्ञासा छिपी हुई है, जिसके कारण पाठक का मन कथा में रम जाता है।

जिज्ञासा के साथ मनोरंजन भी इस कथा में निहित है। घर में नंग-धड़ंग लौटने पर गृहशूर व्यक्ति जव अपने उन्हीं वस्त्रों को पुनः प्राप्त करता है, तव वह सहज में ही यह जान लेता है कि प्रस्तुत घटना मेरी पत्नी द्वारा ही सम्पादित हुई है। अतः, वह पुनः डींग हाँकने लगता है और अपनी झूठी वीरता प्रकट करने के लिए पत्नी से कहता है कि 'मैंने स्त्री समझकर ही तुम्हारा मुकावला नहीं किया, अन्यथा मेरे समक्ष सैकड़ों योद्धाओं को भी ठहरने की शक्ति नहीं।' इस सन्दर्भ को पढ़कर कौन ऐसा पाठक होगा, जो उस कायर के चरित्र पर एक बार हँसेगा नहीं? कहाँ तो इतना भय कि सड़े हुए खीरे के वीजों को घावों के कीड़े समझना और कहाँ तथाकथित लम्वी-चौड़ी डींग हाँकना? चरित्र के इस विरोधाभास को लेखक ने वड़े ही मनोरंजक ढंग से उपस्थित किया है। अतः, संक्षेप में यह कहा जा सकता है कि इस कहानी में जिज्ञासा, कौतूहल और मनोरंजन इन तीनों गुणों की त्रिवेणी प्रवाहित है।

चरित्र-विकास की दृष्टि से भी यह कथा महत्त्वपूर्ण है। लेखक ने इस छोटी-सी कहानी में पति-पत्नी के संवाद द्वारा एक कायर व्यक्ति के चरित्र को स्पष्ट किया है। प्रायः यह देखा जाता है कि जो व्यक्ति कोरी वातें करता है, वह काम नहीं कर पाता। काम करनेवाला व्यक्ति वातें नहीं वनाता। गृहशूर घर में ही लम्वी-चौड़ी वातें करनेवाला व्यक्ति है और जव वीरता-प्रदर्शन का अवसर आता है, तव वह दुम दवाकर भाग खड़ा होता है। इस प्रकार, कथातत्त्वों की दृष्टि से यह कहानी पूर्णतया सफल है।

**शिक्षा :** १. प्रस्तुत कहानी से मिलनेवाली शिक्षा इस प्रकार है। वीरता ही जीवन और कायरपन ही मरण है। जो कायर व्यक्ति अपने कायरपन को छिपाने के लिए व्यर्थ की वातें करता है, वह कभी जीवन में सफल नहीं होता। जीवन की सफलता का मूल सिद्धान्त कथनी और करनी

का एक होना है। जो कहते कुछ हैं और करते कुछ हैं, ऐसे व्यक्ति मनुष्य होते हुए भी पशुतुल्य हैं।

२. इस कथा से सबसे बड़ी शिक्षा यह मिलती है कि मनुष्य को वीरता, साहस और सहिष्णुता अपनानी चाहिए। हितकारी अच्छी बात यदि अपनी पत्नी भी कहे, तो उसे स्वीकार करना चाहिए। जीवन में वे ही व्यक्ति उन्नति कर सकते हैं, जो वीरता और त्याग अपनाते हैं। मनुष्य के जीवन का लक्ष्य मानव बनने का होना चाहिए। मानव बनने के लिए सेवा, त्याग, वीरता एवं वचन के अनुसार ही कार्य पूरा करने जैसे गुण अपेक्षित हैं।

कहानीकार ने इस छोटी-सी कहानी में ऐसे चरित्र का चित्रण किया है, जो जीवन को निरन्तर प्रभावित करता है। क्योंकि, जो व्यक्ति कायर हैं, वे कभी उन्नति नहीं कर सकते। पुरुषार्थ करना वीर व्यक्तियों का ही कार्य है। एक कहावत प्रसिद्ध है कि वीर व्यक्ति जीवन में एक बार ही मृत्यु को प्राप्त करता है, जब कि कायर व्यक्ति प्रतिक्षण मृत्यु को प्राप्त करता रहता है। मृत्यु का अर्थ यहाँ असफलता और भय है। जो हर क्षण भयाक्रान्त रहता है, वह भय के कारण निरन्तर ही मृत्युतुल्य कष्ट प्राप्त करता रहता है। अतः, निर्भय होने की शिक्षा भी इस कथा से मिलती है।

### कठिन शब्दों के अर्थ

गेहेसूरा = गृहशूर, घर में ही शूरता और वीरता दिखानेवाला

एगंमि गामे = एक गाँव में

सुवण्णयारो = स्वर्णकार, सुनार

वसइ = रहता था

रायपहस्स = राजमार्ग के

मज्झभागे = मध्य भाग में

हट्टिगा = बाजार, दूकान

विज्जइ = थी

मज्झरत्तीए = मध्यरात्रि में

सुवण्णभरियं = सोने से भरी हुई

मंजूसं = मंजूषा, पेटी को

नियघरंमि = अपने घर में

गहिऊणं = लेकर

भज्जाए = भार्या ने, पत्नी ने

आगच्छइ = आता है,

सव्वया = सर्वदा

भत्ता = भर्त्ता, पति

मिलेज्जा = मिल जायँ

कयावि = कभी

होज्जा = हो
नियभत्तारो = अपने पति से
आगमणं = आगमन
वोल्लेसि = बोलते हो
नरसयं = सैंकड़ों व्यक्ति
कुणेज्जा = करें
काउं = करने में
कायव्वं = करना चाहिए
काहिमि = करूँगा
समीववासिणीय = समीप में रहनेवाली
वत्थभूसं = वस्त्र-आभूषण को
सिरवेढण = सिर ढकनेवाला
रायपहंमि = राजपथ में
हट्टाओ = बाजार से, दूकान से
कियंतकाले = कुछ ही समय में
हत्थेण = हाथ से
पासंतो = देखता हुआ
पुरिसवेसधारिणी = पुरुष-वेश धारण करनेवाली
निब्भच्छेइ = भर्त्सना की
मुंचेहि = छोड़ो
अकम्हा = अचानक
थरथरंतो = थरथर काँपता हुआ
सव्वपरिहिअवत्थग्गहणाय = छोड़े हुए सभी वस्त्रों को लेने के लिए
सन्नाए = संकेत से
वुत्तो = कहा
जाणासि = जानते हो
पुरओ = सामने
आगच्छेज्ज = आ जायँ
ममग्गओ = मेरे आगे
समत्था = समर्थ
सुणिऊण = सुनकर
नियघर = अपना घर
खत्तियाणीए = क्षत्रियाणी से
भत्तारो = पति
पओयणं = प्रयोजन
कडिपट्टाइसुहडवेसं = कटिपट्ट आदि योद्धा की वेशभूषा को
नाइदूरे = समीप
सोण्णारो = सुनार
भयभंतो = भयभीत
सिग्घं = शीघ्र
नीसरिऊण = निकलकर
मउणेण = मौनपूर्वक
हुँ हुँ = हे-हे, अरे-अरे
मारइस्सं = मारूँगा
रुंधिओ = रुँध गया
मारेसु = मारो
करवालग्गं = तलवार की नोंक
वच्छंमि = छाती पर

वसणाइं = वस्त्र आदि
कड्ढावेइ = निकलवा लिये
कडिपट्टयं = कटिपट्ट को
पिहिऊण = ढककर, छिपाकर
ट्ठिआ = खड़ी हो गई
अवलोएंतो = देखता हुआ
सागवावारिणो = सब्जी के व्यापारी का
पक्कचिब्भडं = पके हुए खीरे को
फासेइ = स्पर्श किया
वीआइं = वीज आदि
गाढयर = अत्यन्त
सोणिअं = खून
कीडगावि = कीड़े भी
अच्चंतभयाउलो = अत्यन्त भयाकुल
मयणस्स = मदन की
उग्घाडेहिं = खोलो, उघाड़ो
सुणंती = सुनती हुई
असुणंतीव = अनसुना करती हुई
आगच्च = आकर
तालगं = ताला
अववरगे = दालान में, वरामदे में
चोरेहिं = चोरों द्वारा
परिहिअकडिपट्टयमेत्तो = छोड़ा हुआ कटिपट्ट-मात्र
अंतो = अन्त में

कंपमाणो = काँपता हुआ
आवणवीहीए = वाजार-मार्ग से
हट्टसमीवमागओ = वाजार के समीप आ गया
पिट्ठभागे = पीठ में
लग्गिअं = लगा
चिब्भडस्स = खीरे का
फासिऊणं = छू करके
म्हि = हूँ
तम्मज्झे = उसके बीच में
समुप्पन्ना = उत्पन्न हो गये हैं
घरद्दारे = घर के द्वार पर
उच्चसरेण = उच्च स्वर से
मायरे = माता
अब्भंतरत्थिआ = भीतर ही छिपी रही
अइवक्कोसणे = बहुत चिल्लाने पर
अक्कोससि = चिल्लाते हो
गिहंमि = घर में
देसु = दे दो, लगा दो
पुच्छ = पूछो
निच्चिंतो = निश्चिन्त
लुंठिओ = लूट लिया गया
अवहरिअ = ले लिया
हे सामि ! = हे स्वामिन् !
मन्निअं = मान लिया
जइ = यदि

चेणा = चोर
जुज्झमाणो = जूझता हुआ
पिट्ठदेसे = पीठ में
पहरिओ = प्रहार किया
कीडगावि = कीड़े भी
पासित्ता = देखकर
भत्तुस्स = पति का
सच्चं = सत्य
लग्गाइं = लगे हुए
नियपइस्स = अपने पति के लिए
देहसुद्धि = देहशुद्धि को
वत्थाइं = वस्त्र आदि
तयच्चिय = तभी
मए = मेरे
सव्वावहरणमुवेक्खिअं = सर्वस्व अपहरण की उपेक्षा को
अज्जयणाओ = आज से
पुव्वं = पहले, पूर्व
आगंतव्वं = आना
महावलिट्ठो = महान् वलवान्

एए उ = और ये
तेणाहं = उसी से मैं
लुंठिऊण = लूटकर
असिणाहं = तलवार से मैं
पासेसु = देखो
उप्पन्ना = उत्पन्न
णायं = जान लिया
इमाइं = ये
जाणियं = जान लिया
समुप्पन्ना = उत्पन्न
चिब्भडेण = खीरे से
देहपक्खालणाय = देह धोने के लिए
परिहाणवत्थप्पणे = पहनने के लिए वस्त्र देते समय
नाया = जान लिया
तेणाहं = उसी से मैंने
अन्नहा = अन्यथा
सत्ती = शक्ति
नायं = जान लिया
अंगीकरेइ = स्वीकार किया

## गृहकार्य के लिए अभ्यास-प्रश्न

१. प्रस्तुत कहानी की कथावस्तु अपनी भाषा-शैली में लिखें।
२. कथातत्त्वों की दृष्टि से प्रस्तुत कहानी की समीक्षा करें।
३. प्रस्तुत पाठ से मिलनेवाली शिक्षाओं पर प्रकाश डालें।
४. प्रस्तुत पाठ की किन्हीं दो रोचक घटनाओं का अपनी भाषा में वर्णन करें।

५. निम्नांकित शब्दों के हिन्दी-रूप लिखें :

गेहेसूरा, वसणाइं, विज्जइ, पिहिऊण, भत्ता, वीओ, सोहणं, पासिऊण, कुणेज्जा, दारं, परिक्खं, पुच्छ, कहिमि, थेणा, खत्तियाणीए, नाया, पयोअणं, कयावि, संवरिअ, अओ ।

६. **व्याकरणबोधक टिप्पणियाँ लिखें :**

मिलेज्जा, मउणेण, आगच्छेज्ज, कुणेज्जा, सुणिऊण, विज्जइ, रायपहम्मि ।

●

# ९. गामिल्लओ सागडिओ

## ( ग्रामीण गाड़ीवाला )

**पाठसंक्षेप** : किसी ग्राम में एक ग्रामीण गृहस्थ रहता था । वह किसी एक दिन गाड़ी में धन-धान्य भरकर तथा एक तीतर को पिंजड़े में रखकर और उसे गाड़ी से बाँधकर नगर में प्रविष्ट हुआ । नगर में आते ही उसे गन्धी-पुत्र ने देखा । उन्होंने उससे पूछा : "तुम्हारे इस पिंजड़े में क्या है ।" यह सुनकर उस गाड़ीवाले ने कहा : "तीतर ।"

तदन्तर, उस गन्धी-पुत्र ने पुनः पूछा : "क्या यह गाड़ी-तीतर विक्री के लिए है ?" यह सुनकर उसने (गाड़ीवाले ने) कहा : "हाँ विक्री के लिए है ।" इसे सुनकर उस गन्धी-पुत्र ने कहा : "क्या लोगे ?" गाड़ीवाले ने उत्तर दिया : "एक कार्षापण ।"

उस गन्धी-पुत्र ने उस गाड़ीवाले को एक कार्षापण दे दिया और गाड़ी एवं तीतर दोनों लेकर चलने लगे । यह देखकर गाड़ीवाले ने पूछा : "इस गाड़ी को क्यों ले जा रहे हो ?" यह सुनकर गन्धी-पुत्र ने कहा : "हमने इसे मोल जो लिया है ?" इसके वाद उन दोनों का झगड़ा निवटाने के लिए

पंचायत बैठी। उस पंचायत में वह गाड़ीवाला हार गया। उसकी गाड़ी और तीतर दोनों ही छीन लिये गये।

अव वह गाड़ीवाला गाड़ी और तीतर छीन लिये जाने के कारण कुशल-क्षेम के निमित्त लाये गये अपने वैल को लेकर रोता-कलपता जव जा रहा था, तभी उसे एक दूसरे कुलपुत्र ने देखा और पूछा : "रो क्यों रहे हो ?" यह सुनकर उस गाड़ीवाले ने कहा : "स्वामिन् ! मैं ठग लिया गया हूँ।" तव, उस दयालु पुरुष ने कहा : "तुम उन्हीं के घर जाओ और उनसे इस-इस प्रकार से कहना।"

उस दयालु पुरुष के वचनों को सुनकर वह गाड़ीवाला उस गन्धी-पुत्र के यहाँ गया और वोला : "हे स्वामिन् ! आपने सामग्री से भरी हुई मेरी गाड़ी छीन ली है। अव इस वचे-खुचे वैल को भी ले लें। किन्तु, इसके वदले में दो पैली सत्तू दे दें, जिसको लेकर मैं घर जा सकूँ। किन्तु, वह सत्तू मैं जिस-तिसके हाथ से नहीं लूँगा। आपकी प्राणों से भी प्यारी जो पत्नी है, वह जव सभी प्रकार के वस्त्रालंकारों से विभूषित होकर अपने हाथों से मुझे देगी, तभी मुझे तुष्टि होगी और मैं इस संसार में अपने को गौरवशाली भी मानूँगा।"

उसी समय गवाह वुलाये गये और उनके समक्ष गन्धी-पुत्र ने 'तथास्तु" कहकर गाड़ीवाले की शर्त्त स्वीकार कर ली। इसके वाद उस गन्धी-पुत्र की पत्नी वस्त्रालंकारों से विभूपित होकर दो पैली सत्तू लेकर गाड़ीवान को देने के लिए वाहर निकली। उसे गाड़ीवाले ने पकड़ लिया और साथ लेकर वह चलने लगा। यह देखकर उस गन्धी-पुत्र ने पूछा : 'यह तुम क्या कर रहे हो ?" इसे सुनकर उस गाड़ीवाले ने कहा : "दो पैली सत्तू ले जा रहा हूँ।"

इसके वाद उन दोनों के झगड़ने की आवाज सुनकर कुछ महाजन वहाँ एकत्र हो गये और पूछने लगे : "यह क्या, यह क्या ?" इसके वाद उन दोनों ने

जैसी-जैसी वातें हुई थीं, वैसी-वैसी सव कह सुनाई। वहाँ आये हुए लोगों ने मध्यस्थ वनकर न्याय किया और उसके अनुसार गन्धीं-पुत्र पराजित हो गया। उसने वड़ी कठिनाई से अपनी पत्नी को छुड़ाया। किन्तु, उसके वदले में गाड़ी, वैल, व्यापारिक सामग्री, तीतर आदि सारी द्रव्य-सम्पत्ति वापस कर देनी पड़ी।

इस पाठ से निम्नांकित शिक्षाएँ मिलती हैं :

१. पारस्परिक व्यवहार में सीधी-सादी एवं सरल भाषा का प्रयोग करना चाहिए। दाव-पेंच या छल-कपट से भरी हुई भाषा का प्रयोग करने से व्यक्ति की वही दुर्गति होती है, जो कि गन्धी-पुत्र की हुई। जव उसे गाड़ी में भरी हुई सामग्री एवं तीतर खरीदना था; तव उसे गाड़ीवाले से स्पष्ट पूछना चाहिए था कि गाड़ी में भरी हुई सामग्री एवं तीतर की क्या कीमत लोगे? किन्तु, उसने छल-कपट से भरी हुई भाषा में पूछा कि 'गाड़ी-तीतर का क्या लोगे?' वेचारे ग्रामीण गाड़ीवाले ने केवल सामग्री का मूल्य एक कार्षापण वता दिया और उसी के शव्दों को पकड़कर उसने सामग्री के साथ-साथ उतनी ही कीमत में गाड़ी और तीतर भी छीन लिया। अतः, गाड़ीवाले ने भी अवसर पाकर उसको ऐसी सीख दी कि आगे से वह छल-कपट से भरी भाषा का प्रयोग करना भूल गया।

२. गाँववाले भोले-भाले होते हैं। सीधी-सादी भाषा वोलते हैं। वे छल-कपट नहीं जानते। परिश्रमी होते हैं, सभी पर विश्वास कर लेते हैं तथा अपने साथियों के सुख-दुःख में निश्छल सहायता करते हैं। जव कि शहर के निवासी ग्रामीणों को मूर्ख एवं पिछड़ा हुआ ही मानते हैं। वे अहंकारी होते हैं और छल-कपट की भाषा वोलने में अपनी वुद्धिमानी समझते हैं। गन्धी-पुत्र इसका साक्षात् उदाहरण है। इस कहानी से यह स्पष्ट है कि भारतमाता का सही रूप शहरों में नहीं, ग्रामों में ही देखने को मिल सकता है; क्योंकि शहरों में जहाँ कृत्रिमता है, वहाँ ग्रामों में सहज स्वाभाविकता।

## कठिन शब्दों के अर्थ

गामेल्लओ = ग्रामीण
कम्हिइ = कहीं
परिवसइ = रहता था
सगडं = शकट, गाड़ी
काऊणं = करके
पंजरगयं = पिंजड़े में वन्दकर
नयरगओ = नगर में गया हुआ
पंजरए = पिंजड़े में
लवियं = कहा
काहावणेणं = कार्षापण से, रुपये से
हियसगडोवगरणो = गाड़ी एवं सामग्री के छीन लिये जाने पर
वइल्लं = वैल को
सागडिओ = गाड़ीवान
गहवइ = गृहस्थ, गृहपति
कयाइं = कभी
धण्णभरियं = धान्य से भरा
तित्तिरिं = तीतर को
वंधेत्ता = वाँधकर
गंधियपुत्तेहिं = गन्धी-पुत्रों द्वारा
विक्कायइ = विकेगा
मोल्लेणं = मूल्य देकर
लइयं = लिया
जोग-खेम-निमित्तं = योगक्षेम के लिए
आणिएल्लियं = लाये गये
घेत्तूणं = लेकर
कुलपुत्तएणं = कुलपुत्र से
अइसंधिओ = ठग लिया गया
वयणं = वचन को
गंतूण = जाकर
भंडभरिओ = सामग्री से भरा हुआ
गेण्हह = ले लो
हत्थेणं = हाथ से
घरिणी = गृहिणी, पत्नी
सव्वालंकारभूसिया = सभी अलंकारों से विभूषित
जीवलोगब्भंतरं = मनुष्यलोक में
सत्तुयादुपालियं = दो पैली सत्तू
सद्देण = शब्द से
जहावत्तं = जैसी वात थी
मज्झत्थ = मध्यस्थ
होऊण = होकर
सुओ = सुना
किलेसेण = क्लेश से
मोयाविओ = छुड़ाया
सुवहुएण = वहुत, प्रचुर
विक्कोसमाणो = चिल्लाता हुआ
कीस = किससे
साणुकंपेण = कृपापूर्वक
सोऊण = सुनकर

तुब्भेहिं = तुम्हारे द्वारा
वइल्लं = वैल को
सत्तुयादुपालियं = दो पैली सत्तू
गेण्हामि = लूंगा
पिययरी = प्रियतमा
दायव्वा = देना चाहिए
भविस्सइ = होगी
मन्निस्सामि = मानूंगा
आहूया = बुलाया
किमयं = यह क्या
संगहिओ = इकट्ठा हुआ
समागयजणेण = आये हुए लोगों से
ववहारनिच्छओ = न्याय का निश्चय
महिलियं = महिला को
अत्थेण = अर्थ से, धन से
परिदिण्णो = दिया

## गृहकार्य के लिए अभ्यास-प्रश्न

१. प्रस्तुत पाठ की कथावस्तु अपनी भाषा-शैली में लिखें।

२. प्रस्तुत पाठ के आधार पर ग्रामीण एवं शहरी संस्कृति पर समीचीन प्रकाश डालें।

३. भोले-भाले ग्रामीण गाड़ीवाले से शहर के युवक गन्धी-पुत्र ने किस प्रकार की भाषा का प्रयोग किया ? दोनों के संवाद को अपनी भाषा-शैली में चित्रित करें।

४. इस पाठ से मिलनेवाली शिक्षा पर एक टिप्पणी लिखें।

५. निम्नांकित शब्दों के हिन्दी-रूप लिखें :

गहवइ, सत्तुयादुपालियं, सगडं, गहिया, पंजरगयं, नेमि, लद्धियं, संगहिओ, काहावणेणं, महिलियं, घेत्तुं, मोयाविओ, वइल्लं, सह, सामि, परिदिण्णो।

६. व्याकरणबोधक टिप्पणियाँ लिखें :

अत्थि, सुओ, वयणं घेत्तुं, तीए।

# १०. पुत्तेहिं पराभविअस्स पिउस्स कहा
## ( पुत्रों द्वारा अपमानित पिता की कथा )

**कथासंक्षेप :** "जबतक पुत्रों को द्रव्य-सम्पत्ति प्रदान न की जाय, तभी तक वे वश में रहते हैं और द्रव्य-सम्पत्ति प्राप्त करते ही स्वच्छन्द होकर माता-पिता को दुःख देने लगते हैं।"

किसी नगर में एक वृद्ध रहता था। उसके चार पुत्र थे। उस वृद्ध ने सभी पुत्रों का विवाह कर, अपनी धन-सम्पत्ति को चार भागों में विभक्त कर, सभी के लिए बराबर-बराबर बाँट दिया और स्वयं वह निश्चिन्त होकर धर्माराधना में संलग्न रहकर समय व्यतीत करने लगा। कुछ समय के बाद स्त्रियों के पारस्परिक वैमनस्य के कारण वे चारों पुत्र अलग-अलग रहने लगे। उस समय यही नियम बन गया कि वह वृद्ध प्रतिदिन बारी-बारी से एक-एक पुत्र के घर में जाकर भोजन करे। पहले दिन वह बड़े पुत्र के यहाँ भोजन करने के लिए गया। दूसरे दिन दूसरे पुत्र के घर गया। तीसरे दिन तीसरे पुत्र के यहाँ और चौथे दिन छोटे पुत्र के यहाँ गया। इसी प्रकार, उसका समय सुखपूर्वक व्यतीत होने लगा।

कुछ दिनों के बाद जब पुत्रवधुओं को उस वृद्ध से धन-प्राप्ति की आशा न रही, तब उन्होंने उस वृद्ध को अपमानित करना प्रारम्भ कर दिया। वे पुत्रवधुएँ उससे कहने लगीं : "हे ससुर, पूरे दिन घर में क्यों बैठे रहते हो? क्या हमलोगों का चेहरा देखने के लिए ही बैठे रहते हो? स्त्रियों के समीप पुरुषों का रहना उचित नहीं। तुम्हें लज्जा भी नहीं आती, खा-पीकर अपने पुत्रों की दुकान पर क्यों नहीं चले जाते?" इस प्रकार, पुत्रवधुओं से अपमानित वह वृद्ध भोजन करने के बाद अपने पुत्रों की दूकान पर बैठने लगा।

कुछ समय के बाद पुत्रों ने भी उससे कहा : "हे वृद्ध, यहाँ किसलिए आ जाते हो, वृद्धावस्था में तो घर में रहना ही श्रेष्ठ है। तुम्हारे दाँत भी गिर गये हैं; आँखों की रोशनी भी चली गई है, शरीर भी काँपता रहता है; यहाँ दूकान में तुमसे हमारा कोई प्रयोजन भी पूरा नहीं होता, अतः घर पर ही

रहा करो।" इस प्रकार, पुत्रों से भी तिरस्कृत होकर वह अपने घर पर ही रहने लगा। घर पर पुत्रवधुओं ने पुनः उसका तिरस्कार किया। पोते-पोतियाँ भी कभी उसकी कछौटी खोल देते और कभी उसकी दाढ़ी-मूँछ नोचने लगते। इस प्रकार, विविध रूपों से उस वृद्ध की हँसी उड़ाई जाने लगी। पुत्रवधुएँ भोजन में रूखी-सूखी कच्ची रोटियाँ देने लगीं। इससे पीड़ित और दुःखी होकर वह वृद्ध अपने मन में सोचने लगा कि 'अव मैं क्या, करूँ, कैसे अपने जीवन का निर्वाह करूँ ?' इस प्रकार, दुःख का अनुभव करता हुआ वह अपने एक स्वर्णकार मित्र के पास गया और उसे अपने अपमान का दुःख कह सुनाया तथा उसके निवारण का उपाय भी उससे पूछा।

वह स्वर्णकार मित्र वोला : "हे मित्र, पुत्रों में विश्वास करके तुमने अपना समस्त धन उन्हें दे दिया, इसी से तुम्हें यह दुःख भोगना पड़ा है। इसमें आश्चर्य ही क्या है ? अपनी भूल से जव तुमने यह काम किया है, तो फिर तुम्हें इसे स्वयं भोगना ही चाहिए।" तो भी, उसने मित्रता के कारण उसे एक उपाय वताते हुए कहा : "तुम जाकर अपने पुत्रों से इस प्रकार कहो कि 'मैंने अपने स्वर्णकार-मित्र के घर में रुपयों, दीनारों एवं आभूषणों से भरी हुई एक पेटी रख छोड़ी है। अवतक तो मैंने तुमलोगों को यह वात नहीं वताई, किन्तु अव मैं वहुत वूढ़ा हो गया हूँ, इसीलिए धार्मिक कार्यों द्वारा सप्त-क्षेत्रों में अपनी लक्ष्मी का विनियोग करके परलोक का मार्ग ग्रहण करूँगा।' इस प्रकार कहकर तुम पुत्रों को रात्रि में ही पेटी ले आने की आज्ञा देना। पेटी में तुम मुझसे प्राप्त ये सौ रुपये रख देना और आधी रात के समय वार-वार उन्हें सैंकड़ों और हजारों वार वजा-वजाकर गिनते रहना, जिससे तुम्हारे पुत्र यह मानने लगें कि 'हमारे पिता के पास अभी वहुत धन है।' इसी आशा से वे तुम्हारी पहले जैसी ही भक्ति करने लगेंगे। पुत्रवधुएँ भी पहले के समान ही तुम्हारा सम्मान करने लगेंगी। तुम सभी से यह कहना कि इस पेटी में वहुत-सा धन है, जिसे अलग-अलग पुत्र एवं पुत्रवधुओं के नाम लिखकर रख दिया गया है। मेरे मरने के वाद तुमलोग अपने-अपने नाम के अनुसार

निकालकर धन ले लेना।' इस तरह कहने के वाद धर्मकार्य करने के लिए तुम पुत्रों से धन लेकर धार्मिक कार्यों में खर्च करते रहना। किन्तु, मेरे इन सौ रुपयों को मत भुला देना, समय आने पर इन्हें लौटा देना।" वह वृद्ध मित्र द्वारा दी गई वुद्धि से सन्तुष्ट होकर अपने घर लौटा और रात्रि में ही पुत्रों द्वारा स्वर्णकार के घर से धन की पेटी मँगवाकर, उन सौ रुपयों को सैकड़ों, हजारों वार ठोक-ठोककर गिनने लगा। यह सुनकर पुत्र भी अपने मन में विचार करने लगे कि पिता के पास तो अभी वहुत धन है। यही वात उन्होंने अपनी-अपनी पत्नियों से भी कह सुनाई। उसी समय से वे पुत्रवधुएँ पुनः उस वृद्ध का वहुत सम्मान करने लगीं। वहुत अधिक स्नेह में पगकर वे 'पहले मैं भोजन कराऊँगी', 'पहले मैं भोजन कराऊँगी' इस प्रकार कहकर उसे अपने-अपने घर लाने लगीं, और स्वादिष्ट एवं सरस भोजन देने लगीं। उसके वस्त्रों को वे स्वयं धोने लगीं और पहनने के लिए शुद्ध धुले वस्त्र देने लगीं। इस प्रकार, उस वृद्ध का समय फिर सुख से वीतने लगा।

किसी एक दिन जव वह मरणासन्न हो गया, तव उसने अपने पुत्रों से कहा : "मेरी धर्म करने की इच्छा है, इसलिए मैं सातों तीर्थक्षेत्रों में थोड़ा-थोड़ा धन दान करना चाहता हूँ।" पुत्रों को मंजूषा में रखे हुए धन के मिल जाने की आशा तो थी ही, इसीलिए उन्होंने उसकी इच्छा के अनुसार उसे धन दे दिया। उस वृद्ध ने भी धन को मन्दिरों के जीर्णोद्धार के लिए एवं अनेक सत्पात्रों में अपनी शक्ति के अनुसार दान कर दिया, और अपने परम मित्र स्वर्णकार को भी उसके वे सौ रुपये अपने हाथ से लौटा दिये। इस प्रकार, धार्मिक कार्यों में धन का व्यय करके उस वृद्ध ने मरणकाल में अपने पुत्रों एवं पुत्रवधुओं को वुलाकर पुनः कहा : "मैंने इस मंजूषा में सभी लोगों के नाम लिखकर धन रख दिया है, तुम लोग मेरे मरणोत्तर कृत्यों को पूरा करने के वाद अपने नाम से अंकित धन को ले लेना।" इस प्रकार कहकर वह वृद्ध समाधिपूर्वक मृत्यु को प्राप्त हुआ। पुत्रों ने भी उसके मरणोत्तर कार्यों को पूरा किया और स्वजनों को मृत्यु-भोज भी दिया। वाद में, प्रचुर धनप्राप्ति की आशा से सभी ने मिलकर

जव उस मंजूषा को खोला, तभी उसमें अपने-अपने नाम के साथ एक-एक वस्त्र खण्ड में वँधे पत्थर के टुकड़े और सौ रुपये युक्तिपूर्वक वँधे हुए देखकर उन पुत्रों और पुत्रवधुओं ने चिल्लाकर कहा : "अरे, उस धूर्त्त वुड्ढे ने तो हमें ठग लिया ! किन्तु, यह ठीक ही है कि पितृभक्ति से विचलित एवं अविनीत हमलोगों के लिए तो यह सीख मिलनी ही चाहिए थी ।" यह सोचकर वे सभी दु:खी हो गये ।

**उपदेश :** धनप्राप्त पुत्रों से पिता के पराभव को सोचकर, वृद्धावस्था में उसी प्रकार कार्य करना चाहिए, जिससे सुखपूर्वक रहा जा सके ।

## कठिन शब्दों के अर्थ

विइण्णं = वितरण किया गया
वसंवया = आज्ञाकारी
सच्छंदा = स्वच्छन्द
दुक्खदायगा = दु:खदायक
एगवुड्ढस्स = एक वृद्ध का
चत्तारि = चार
थविरो = वृद्ध, स्थविर
परिणाविऊण = विवाह कराकर
नियवित्तस्स = अपनी सम्पत्ति का
चउब्भागं = चार भाग, चार हिस्से
अवमाणिज्जइ = अपमानित किया जाता
मुहाइं = मुख आदि
अप्पियं = दे दिया, अर्पित किया
धम्माराहणतप्परो = धर्माराधन में तत्पर
इत्थीणं = स्त्रियों का
वेमणस्सभावेण = वैमनस्य-भाव से
भिन्नघरा = अलग-अलग घर
पइदिणं = प्रतिदिन
पइघरं = प्रतिघर
भोयणाय = भोजन के लिए
वारगो = वारी
कणिट्ठस्स = छोटे का
अहिलं = अखिल, समस्त
अम्हाणं = हमारा
पासिउं = देखना
थीणं = स्त्रियों का
आगच्छेज्जा = आयें
गच्छिज्जसु = जाओ
वसणमेव = रहना ही
दंता = दाँत

पडिआ = गिर पड़े

अक्खितेयं = आँखों का तेज, आँखों की रोशनी

कंपिरमत्थि = काँपता है

पओयणं = प्रयोजन

निक्कासेइरे = निकाल दिया

कच्छुट्टियं = कछौटी को

मंसुं = मूँछ को

दाढियं = दाढ़ी को

करिसन्ति = खींचते हैं (थे)

भोत्तव्वं = खाना चाहिए

मित्तत्तेण = मित्रता के कारण

रुप्पय = रुपए

दीणार = दीनार

भूसणेहिं = आभूषणों से

भरिआ = भरकर

जराजिण्णो = जरा से जीर्ण

सद्धम्मकम्मणा = सद्धर्मकार्य से

सत्तक्खेत्ताईसुं = सात तीर्थक्षेत्रों आदि में

लच्छीए = लक्ष्मी का

विविह = विविध

पगारेहिं = प्रकारों से

रुक्खं = रूखा-सूखा

अपक्कं = कच्चा; अपक्व

रोट्टगं = बड़ी रोटी

पराभविज्ज = अपमानित होकर

दुहुमणुभवंतो = दुःख अनुभव करता हुआ

सुवण्णगारस्स = स्वर्णकार का

नित्थरणुवायं = निस्तार (उबरने) का उपाय

वीसासं = विश्वास

धणमप्पिअं = धन दे दिया

चोज्जं = आश्चर्य

सहत्थेण = अपने हाथों से

रणरणयारपुव्वं = झनझनाहट के साथ

गणेयव्वं = गिनना

मन्निस्संति = मानेंगे

अज्जावि = आज भी

नामाइं = नाम आदि

ठवियमत्थि = रखा है

नियनिय = अपने-अपने

नामवारेण = नाम के अनुसार

गहिअव्वं = ले लेना

धम्मकरणत्थं = धर्म करने के लिए

सद्धम्मकरणे = सद्धर्म करने में

विणिओग = विनियोग, खर्च

गिण्हिस्सं = ले लेना

गुणणेण = गुणा करने से

गणिति = गिनता है

विआरिंति = विचारते हैं।

सम्माणिंति = सम्मान देते हैं

निव्वंधेण = वँधने से, स्नेह से
अहमहमि गयाए = पहले मैं, पहले मैं, इस आग्रह से
साउं = स्वादिष्ट
सएव = सदैव
पक्खालिंति = धोते हैं
परिहाणाय = पहनने के लिए
वत्थाइं = वस्त्र आदि
नाइजणं = जाति के लोगों को
जेमाविऊण = जिमाकर
उग्घाडिंति = उघाड़ते हैं, खोलते हैं
नामजुत्तपत्तेहिं = नाम से युक्त कागजों से
वेढिए = वेष्टित, लिपटे
वंचिआ = वंचित हो गये, ठगे गये
अविणय = उद्दण्डता
पत्तवित्त = प्राप्त वित्तवाला
वावरियव्वं = खर्च करना
विस्सारियव्वं = भुला देना

गच्चा = जाकर
दससहस्साइं = दस हजार
सुपत्ताईसुं = सत्पात्रों में
जहसत्तीए = यथाशक्ति
नियहत्थेण = अपने हाथ से
रुप्पयसयं = सौ रुपये
पच्चप्पेइ = वापस करता है
जहनामं = यथानाम
मच्चुकिच्चं = मृत्युकर्म
धुविआइं = धुले हुए
आसन्नमरणो = शीघ्र मरण
पिअरस्स = पिता का
पयट्टेज्जा = प्रवर्त्तित होवे
सुहं = सुख को
तम्मज्झंमि = उसके बीच में
पाहाणखंडे = पाषाणखण्ड
पिउभत्ति = पिता की भक्ति
परंमुहाण = पराङ्मुख, विपरीत
दुहिणो = दुःखी

## गृहकार्य के लिए अभ्यास-प्रश्न

१. प्रस्तुत पाठ की कथावस्तु अपनी भाषा-शैली में प्रस्तुत करें।
२. प्रस्तुत पाठ से मिलनेवाली शिक्षाओं पर प्रकाश डालें।
३. प्रस्तुत पाठ के आधार पर वृद्ध पिता एवं उसके पुत्रों तथा पुत्रवधुओं के व्यवहार की समीक्षा करें।

४. स्वर्णकार मित्र ने वृद्ध पिता की किस प्रकार सहायता की ? आप उसके द्वारा बताये हुए उपाय की प्रशंसा करेंगे अथवा निन्दा ? सरल भाषा में उत्तर दें।
५. कथा के विकास में स्वर्णकार-मित्र का स्थान निर्धारित करें।
६. निम्नांकित शब्दों का हिन्दी-रूप लिखें :

विइण्णं, लिहिऊण, वसंवया, गच्चा, वसणं, वावरियव्वं, हट्टे, आणाविऊण, अक्खितेयं, रुप्पगसयं, थेरो, साउं, मंसुं, अप्पणो, करिसंति, बोल्लाविऊण, रुक्खं, पच्छा, अपक्कं, वेढिए, चोज्जं, सुहं।

७. व्याकरणबोधक टिप्पणियाँ लिखें :

जत्थ, तेणं कालेणं, पासिऊण, होत्था, तम्मि, पगढिज्जमाणे।

●

# ११. भारियासीलपरिक्खा

## ( भार्या के शील की परीक्षा )

**कथासंक्षेप :** अवन्ती-जनपद की उज्जयिनी नाम की नगरी में सागरचन्द्र नाम का एक सार्थवाह (बड़ा व्यापारी) रहता था। वह भागवत-सम्प्रदाय का उपासक था। उसके पुत्र का नाम था समुद्रदत्त।

पिता ने समुद्रदत्त को पढ़ाने के लिए एक परिव्राजक (संन्यासी) की नियुक्ति की। वह परिव्राजक कुसंस्कारी था। एक दिन समुद्रदत्त ने अपनी माँ के प्रति उसका असभ्य आचरण देख लिया। उसी दिन से स्त्रियों के प्रति विरक्त समुद्रदत्त ने अविवाहित रहने की प्रतिज्ञा कर ली।

एक बार सागरचन्द्र व्यापार करने के उद्देश्य से सौराष्ट्र के गिरिनगर (गिरनार) नाम के नगर में गया। वहाँ अपने एक साथी की धनश्री नाम की सुन्दर कन्या को अपनी बहू बनाने का उसने निर्णय कर लिया और विवाह की तिथि पक्की करके अपने घर लौट आया।

उसने विवाह की वात समुद्रदत्त को न वताकर उसके साथियों से कही। वे साथी भी समुद्रदत्त को फुसलाकर गिरिनगर ले गये और वहाँ उन्होंने वलपूर्वक उसका विवाह धनश्री के साथ करा दिया।

समुद्रदत्त ने दवाव में आकर विवाह तो कर लिया, किन्तु इच्छा के विपरीत कार्य हो जाने तथा धनश्री के शील की परीक्षा करने के निमित्त वह अगले ही दिन विना किसी को वताये, वहाँ से चुपचाप भाग गया। उसके साथियों एवं ससुर ने उसकी वहुत खोजवीन की, किन्तु उसका कुछ पता नहीं चला।

इधर, समुद्रदत्त ने अज्ञात प्रवास में रहकर दाढ़ी-मूँछें वढ़ा लीं और अपना वेश वदल लिया। संयोग से उसके ससुर को एक माली की आवश्यकता थी और समुद्रदत्त ने गुप्त वेश में उसके यहाँ माली का काम करना प्रारम्भ कर दिया। वहाँ समुद्रदत्त ने सभी को अपना नाम 'विनीतक' वताया।

विनीतक की चतुराई और कार्यदक्षता से सभी प्रसन्न थे। ससुर ने उस माली को धीरे-धीरे अपनी दूकान का; उसके वाद अपने घर के भाण्डार का संरक्षक वना दिया। फिर, अत्यन्त विश्वस्त जानकर उसे अपनी पुत्री के सेवक के रूप में नियुक्त कर दिया।

एक दिन धनश्री महल के छज्जे पर विनीतक से वातचीत कर रही थी। उसी समय एक डिण्डी (आरक्षी-पदाधिकारी) धनश्री को देख उसकी सुन्दरता पर मोहित हो गया और उससे परिचय करा देने के लिए वह विनीतक को डराने-धमकाने और फुसलाने लगा।

विनीतक तो धनश्री के शील की परीक्षा लेना चाह ही रहा था। उसने यह उपयुक्त अवसर समझा। अतः, उसने डिण्डी की इच्छा धनश्री को वताई। धनश्री ने पहले तो विनीतक को वुरी तरह डाँटा-फटकारा और उसे डिण्डी से कभी वातें नहीं करने का आदेश दिया। किन्तु, वाद में कुछ विचार करके उसने डिण्डी को अपनी अशोकवाटिका में वुलवाया। डिण्डी उसका सन्देश सुनकर वड़ा प्रसन्न हुआ।

धनश्री योगमद्य के साथ अशोकवाटिका में पहुँची और उसने डिण्डी को अतिशय मद्यपान कराया, जिससे वह बेहोश हो गया। तभी, धनश्री ने डिण्डी के ही खड्ग से डिण्डी का वध कर दिया।

विनीतक धनश्री के इस साहसी व्यवहार से मन-ही-मन बड़ा प्रसन्न हुआ। क्योंकि, उसे उसके शीलव्रत के पालन करने का प्रत्यक्ष उदाहरण मिल गया था। अतः, उसने अपना गुप्त वेश हटाकर अपने पूर्वरूप को प्रकट कर दिया और धनश्री साथ सुखपूर्वक रहने लगा।

**लोककथा-तत्त्व :** 'भार्याशीलपरीक्षा' की कथा एक प्राचीन भारतीय सरस लोककथा है। इसे आचार्य संघदास गणी द्वारा रचित 'वसुदेवहिण्डी' नामक कथा-ग्रन्थ से आकलित किया गया है। यों तो, प्राकृत की सभी कथाओं में लोककथा के तत्त्व पाये जाते हैं, पर 'वसुदेवहिण्डी' की अधिकांश कथाएँ लोककथाएँ ही हैं। 'हिण्डी' शब्द का अर्थ ही है—घूमना-भटकना। अतः, यह शब्द इस बात का साक्षी है कि वसुदेव ने विविध यात्राएँ करके अपने जीवन में जो अनुभव संचित किये थे, उन्हीं अनुभवों को परम्परा से प्राप्त करके लेखक ने उक्त ग्रन्थ में आबद्ध किया था। 'वसुदेवहिण्डी' की समस्त कथाओं की समीक्षा तो यहाँ सम्भव नहीं, किन्तु उक्त भार्याशीलपरीक्षा की कथा, जो कि पाठ्यक्रम में निर्धारित है, उसी पर संक्षेप में विचार किया जा रहा है।

प्रस्तुत कथा में अभिजात-कथा और लोककथा, इन दोनों प्रकार के कथा-तत्त्वों का मिश्रण हुआ है। अभिजात-कथा में सेठ, साहूकार और राजा-महाराजाओं के वैभव, उनके रहन-सहन और आचार-विचार-सम्बन्धी तत्त्व पाये जाते हैं। 'वसुदेवहिण्डी' में इन कथातत्त्वों का विन्यास संस्कृत के उपन्यास-ग्रन्थ 'कादम्बरी' और 'दशकुमारचरित' की शैली में ही हुआ है। अतः, 'भार्याशीलपरीक्षा' के कथातत्त्व अभिजात कथातत्त्व से ही सम्बन्ध रखते हैं।

लोककथा-तत्त्व की दृष्टि से इस कथा में यथानिर्दिष्ट तत्त्वों का समावेश हुआ है :

१. **लोकमानस का आदिम रूप :** इस कथा में लोकमानस का आदिम रूप प्रतिफलित हुआ है। प्राचीन मानव प्रकृति के जिन रहस्यों और चमत्कारों पर विश्वास करता था, इस कथा में भी वे चमत्कार वर्णित हैं। जिस प्रकार लोककथाओं में बालक जन्म लेकर कब बड़ा हो जाता है, यह पता नहीं लगता, उसी प्रकार, कुछ ही दिनों के बाद वेश बदलकर सागरदत्त जब ससुराल लौट आता है, तब ससुरालवाले उसे पहचान नहीं पाते। आश्चर्य तो यह है कि इतने परिमित काल में ही उसके बाल इतने अधिक बढ़ जाते हैं कि जिससे वह पूरा संन्यासी ही प्रतीत होने लगता है। किन्तु, यह कैसे सम्भव है? अतः, लोकमानस के आदिम रूप की इस कथा में स्वाभाविक झलक मिलती है।

२. **अप्राकृतिक घटनाएँ :** यथा; शीलवती नारी के रूप में रहकर भी धनश्री का एक अज्ञातकुलशील भृत्य से हँस-हँसकर वार्त्तालाप करना, उसे विश्वासी समझना आदि।

३. **श्रद्धा :** यथा, विवाह के तुरन्त बाद भाग जाने पर भी धनश्री का अपने पति के प्रति आस्था, श्रद्धा एवं विश्वास का पूर्ववत् बना रहना।

४. **उपदेशात्मकता :** यथा, डिण्डी द्वारा बार-बार बुलाये जाने पर भी विनीतक को धनश्री द्वारा उसके पास न जाने का उपदेश देना। इसी प्रकार, अन्य कथातत्त्व भी प्राप्त होते हैं। जैसे :

५. कथाशैली की प्राचीन रूढ़िबद्धता;
६. पात्रों का प्रेय से श्रेय की ओर प्रस्थान;
७. कुतूहल और मनोरंजन;
८. स्वस्थ शृंगार-भावना;
९. रहस्यात्मकता;
१०. नारी के छल-कपटमय आचरण और
११. अद्भुत तत्त्व।

इनसे यह स्पष्ट है कि 'भार्याशीलपरीक्षा' एक लोककथा है।

**चरित्र-चित्रण :** 'भार्याशीलपरीक्षा' कथा की प्रमुख नायिका धनश्री है। उसका जैसा अद्‌भुत चित्रण इस कथा में प्राप्त होता है, वैसा अन्यत्र शायद ही प्राप्त हो सके। उसमें वे सभी गुण मिलते हैं, जो एक भारतीय नारी के लिए आवश्यक एवं अनिवार्य माने गये हैं। पतिभक्ति, आत्मविश्वास, निर्भीकता, दृढशीलता, कार्यकुशलता, चारित्रिक उत्कर्ष, नैतिक बल, व्यवहारज्ञता आदि उसके चरित्र की प्रमुख विशेषताएँ हैं।

प्रस्तुत कथा में धनश्री उस समय रंगमंच पर उपस्थित होती है, जब कथा का पूर्वार्द्ध समाप्त हो जाता है। धनश्री से उसका सम्बन्ध जोड़ने के लिए उसे इसकी भूमिका माना जा सकता है। रंगमंच पर आने के बाद फिर वह अन्त तक कथा में वर्णित समस्त घटनाओं पर छाई रहती है। उसके चरित्र-सम्बन्धी तथ्यों को निम्नांकित प्रकार से वर्गीकृत किया जा सकता है :

**पतिव्रता धनश्री :** वह एक धनी सार्थवाह की बेटी है तथा सभी प्रकार की सुख-सुविधाओं में पलकर सर्वगुणसम्पन्न बनी है। उसका पिता उसका विवाह उज्जयिनी के एक ऐसे सार्थवाह-पुत्र के साथ सुनिश्चित कर देता है, जिसे उसने कभी देखा-सुना भी नहीं था। फिर भी, वह कन्या उसे ही अपना सर्वस्व मानने लगती है। यह उसके पतिव्रता होने का सर्वश्रेष्ठ प्रमाण है।

**कष्टसहिष्णु धनश्री :** समुद्रदत्त धनश्री के घर पहुँचता है और दोनों का विवाह कर दिया जाता है। जब वे नव वर-वधू सुहागरात्रि के समय मिलते हैं, तभी अवसर पाकर समुद्रदत्त धनश्री को चकमा देकर भाग जाता है। निस्सन्देह, यह दुर्घटना भारतीय नारी के सुकोमल हृदय के लिए घोर वज्रपात से कम नहीं, किन्तु इस वेदना को वह अपने अन्तस्तल में छिपाये हुए जिस किसी प्रकार कठिनाई से समय व्यतीत करती है। यहाँ उसकी कष्टसहिष्णुता चरम सीमा पर पहुँचती दिखाई पड़ती है।

**शीलवती धनश्री :** दाढ़ी-मूँछ, नख, केश आदि बढ़ाये हुए दरिद्र के वेश में जब समुद्रदत्त धनश्री के पिता से नौकरी की याचना करता है और उसे नियुक्त भी कर लिया जाता है, तब वहाँ समुद्रदत्त विनीतक के नाम से जाना

जाता है। वह अपने मधुर एवं विनोदी स्वभाव, ईमानदारी, कार्यकुशलता आलस्यहीनता आदि गुणों के कारण परिवार के सभी लोगों के साथ-साथ धनश्री का भी विशेष विश्वासपात्र बन जाता है। विनीतक से घनिष्ठता के कारण धनश्री के चरित्र-स्खलन के लिए पर्याप्त अवसर उपस्थित हो सकते थे; किन्तु, वहाँ भी वह निष्कलंक रहती है, यह उसके चरित्र की विशेषता है।

**निर्भीक एवं साहसी धनश्री** : उज्जयिनी का एक डिण्डी (आरक्षी-पदाधिकारी) धनश्री के सौन्दर्य पर आसक्त हो जाता है। वह विनीतक (समुद्रदत्त) को माध्यम बनाकर अपना स्वार्थ पूरा करना चाहता है। जब डिण्डी अपनी उतावली के कारण विनीतक को अधिक कष्ट देने लगता है, तब धनश्री से यह सब छिपा नहीं रह पाता। अतः, धनश्री इस काँटे को शीघ्र ही निकाल डालने का संकल्प कर लेती है। वह विनीतक द्वारा सन्देश भेजकर उस डिण्डी को अपनी अशोकवाटिका में बुलवाती है और वहाँ समाज के कलंक एवं विषय-वासना के कीट-स्वरूप उस डिण्डी का निर्ममता के साथ वध कर डालती है।

वध करना यद्यपि अधम कोटि का काम है, तथापि अपने शील-संरक्षण एवं अपने भृत्य (विनीतक) के कुशल-क्षेम के लिए वह उस कृत्य को भी आवश्यक समझती है। इस घटना से धनश्री की व्यवहारकुशलाता एवं साहस की सूचना मिलती है।

यदि धनश्री चाहती, तो डिण्डी की शिकायत अपने पिता अथवा राजा से करके उसे दण्डित करा सकती थी, लेकिन इसमें डिण्डी की शिकायत के साथ ही स्वयं उसके चरित्र की बदनामी भी सम्भव थी, इसीलिए उसने वह साहसिक कार्य अपने हाथों से ही कर डालना उचित समझा। इस प्रसंग में उसका आत्मविश्वास, दूरदर्शिता, व्यवहारज्ञता, निर्भीकता एवं साहस प्रशंसा के योग्य है।

इस प्रकार, धनश्री का चरित्र प्रारम्भ से अन्त तक अतिशय उदात्त और अवदात रूप में प्राप्त होता है। भारतीय नारी का तो पति ही सर्वस्व है, उसके प्रति आत्मसमर्पण ही उसके जीवन का परम लक्ष्य और सर्वोत्कृष्ट ऋद्धि-सिद्धि है तथा पति का वियोग ही उसके जीवन का घोर अन्धकार एवं महान् दुर्भाग्यपूर्ण

संकट है। ऐसी स्थिति में भी धनश्री अत्यन्त दुःखी रहने के बावजूद रुदन और विलाप के साथ हाय-हाय करते हुए आकाश को सिर पर नहीं उठाती। अपनी इस कष्टसहिष्णुता से वह पाठकों की सहानुभूति बरबस स्वायत्त कर लेती है।

**समुद्रदत्त की संक्षिप्त चारित्रिक विशेषताएँ :**

१. पलायनवादी—जो सांसारिक भोगों को न भोगता है और न छोड़ता ही है।
२. प्रारम्भ में गृहस्थी के प्रति अनुत्तरदायी, किन्तु अन्त में उसकी इस दशा में सुधार हो जाता है।
३. प्रत्युत्पन्नमति—परिस्थितियों के अनुसार बुद्धि का स्फुरण।
४. परीक्षक एवं कष्टसहिष्णु—धनश्री के शील की परीक्षा के लिए वह स्वयं को कष्ट में डाल लेता है।
५. कर्त्तव्यशीलता।

## कठिन शब्दों के अर्थ

रिद्धित्थिमियसमिद्धा = ऋद्धि और समृद्धि से सम्पन्न
दसदिसिपयासो = दसों दिशाओं में प्रसिद्ध
अत्तओ = आत्मज
ठवइ = रखा
अण्णपासंडियदिट्ठी = अन्य धर्मों की पाखण्डपूर्ण दृष्टि
हवेज्जा = हो जाय
फलगं = लेखनपट्टिका, स्लेट
असब्भ-आयरमाणीं = असभ्य आचरण करते
वीराग = वैराग्य
एयाओ = ये (स्त्रियाँ)
निव्वंधं करेइ = निश्चय करता है
समत्तकलस्स = कलाप्राप्त (समुद्रदत्त) के
दारियाओ = लड़कियाँ
वरेइ = पसन्द करता है
पडिसेहेइ = नापसन्द, निषेध कर देता है
वच्चइ = बीतता रहा
सुरट्ठदेसं = सौराष्ट्र देश को
ववहारेणं = व्यापार के निमित्त
धूयं = पुत्री को
पडिरूवेण सुंकेणं = उचित शुल्क (कन्यानिरीक्षण-शुल्क) के साथ
अन्नायं = अज्ञात

तिहिगहणं काऊण = तिथि निश्चित करके
भंडं = धन (माल)
सवयंसो = मित्रों-सहित, साथियों-सहित
विणिओगं = लेनदेन
वोत्तूण = कहकर
ठाइऊणं = ठहरकर
पेसिओ = भेजा, प्रेषित किया
आवासिया — ठहराया
रत्तीए = रात में
ववएसेणं = वहाने से, व्याज से
पइरिक्कं = एकान्त
चम्मट्ठिं = चकमा
दाऊण = देकर
वयंसाण = साथियों के
सुत्तो = सो गया
पभायाए रयणीए = रात बीतने और सुवह होने पर
अदिट्ठओ नट्ठो = नजर वचाकर गायव हो गया
मग्गिओ = खोजा
आपुच्छिऊण = अनुमति लेकर
हिंडिऊण = भ्रमण करके
कप्पडियवेशच्छण्णो = भिखमंगे का प्रच्छन्न वेश धारण करनेवाला, कपट-वेशधारी

आरामगओ = वगीचे में उपस्थित
आरामकम्मकरो = उद्यानकर्म करनेवाला, माली
भत्ति = वेतन
भईए = वेतन से
तुट्ठीदाणं = तुष्टिदान
देज्जह = दें, देंगे
पडिस्सुए = स्वीकृति देने/मिलने पर
आरद्धो = आरम्भ
रुक्खायुव्वेय = वृक्षायुर्वेद
सव्वोउय = सभी ऋतुएँ
आय-वय = आय-व्यय
अच्छंतेण = रहते हुए
आवारीए = दूकान में
ठवियो = रखा
आपणे = दूकान में
गंधजुत्ति = इत्र तैयार करने की कला
निउणत्तणेन = नैपुण्य के कारण
वीससणिज्जो = विश्वसनीय
हीरइ = हरण करा लेगा, वुलवा लेगा
सद्दावेऊण = वुलवाकर
आणा = आज्ञा
वीसंभट्ठाणिओ = विश्वसनीय
डिंडी = आरक्षी-पदाधिकारी
पुव्वावरण्हसमए = दिन के अन्तिम प्रहर में
अट्टालवरगया = ऊँची अटारी पर वैठी

तंबोलं समाणयंती = पान चबाती हुई
ण्हाय-समालद्धो = स्नात और अलंकृत
निच्छूढं = फेंका गया; छोड़ा गया
समागमुस्सुओ = समागम के लिए उत्सुक
संवुत्तो = हो गया
सव्वप्पवेसो = सर्वत्र प्रवेशवाला
उवतप्पामि = पास जाता हूँ, सन्तुष्ट करता हूँ
एयं = यह
संलत्तं = कहा, बोला
विइयदिवसे = दूसरे दिन
धत्तीहं = उपाय ढूंढ़ रहा हूँ
संगहियं करेत्ता = सम्मान करके
विसज्जिओ = विदा किया
विमणा = उदास
तुण्हिक्को = चुपचाप
आमं = हाँ
चित्तरक्खं = मनोभाव की रक्षा
करेंतीए = करती हुई
पओसे = शाम में, साँझ होने पर
कयं = किया
सेज्जं पत्थरेऊण = बिछावन बिछाकर
जोगमज्जं = योगमद्य (नशीली चीजों को मिलाकर बनाई गई शराब)
गिण्हिऊण = लेकर
अच्छइ = प्रतीक्षा करने लगी
तस्सेव संतियं = उसी के पास स्थित
कड्ढिऊण = खींचकर
पच्छा = बाद में, पश्चात्
अणत्थं = अनर्थ
मरिसाविया = क्षमा माँगी
निहिओ = गाड़ दिया, डाल दिया
सुहासणवरगया = श्रेष्ठ सुखासन पर बैठी
दिन्ना = दी गई हो
वच्चामि = जाता हूँ
गवेसित्ता = खोजकर
कयंसुपाएहिं = अश्रुपात करके
उवगूहिओ = आलिंगन किया
लेहो = लेख, चिट्ठी
सद्धिं = साथ
गूहेंतो = छिपाते हुए
अप्पाणं = अपने को
दरिसेइ = दिखाता है
विज्झवेऊण = बुझाकर
पच्छण्णदीवं = छिपे हुए दीपक को
ठवेऊणं = रखकर
णाए = इस (स्त्री) द्वारा
संवादितं = बता दिया

## गृहकार्य के लिए अभ्यास-प्रश्न

१. 'भारियासीलपरिक्खा' शीर्षक की सार्थकता सिद्ध करते हुए प्रस्तुत पाठ की कथावस्तु अपनी भाषा-शैली में प्रस्तुत करें।

२. 'भारियासीलपरिक्खा' नामक कथा में उपलब्ध लोककथा-तत्वों पर संक्षिप्त प्रकाश डालें।

३. धनश्री का चरित्र-चित्रण करें।

४. समुद्रदत्त एवं सागरदत्त के चरित्रों पर अलग-अलग संक्षिप्त टिप्पणियाँ लिखें।

५. निम्नलिखित शब्दों के हिन्दी-रूप लिखें :

जणवओ, करेमाणो, नयरी, फलगं, तस्स, निब्वंधं, इब्भो, भज्जा, नट्ठो, दारगं, भत्ती, परिव्वायगस्स, पसाद, हवेज्ज, नामधेयं, डिट्ठी।

६. व्याकरणबोधक टिप्पणियाँ लिखें :

भारिया, ठवियो, पविट्ठो, पत्ता, पच्छा, तीए, होमि, कओ, दिण्णं, कायव्वो, सुणिऊण, नीसरिऊण।

# शुद्धिपत्र

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ४ | २० | जाांति | जायंति |
| ६ | ४ | वहूए | वहूए |
| ८ | ११ | उत्त | उत्तं |
| १७ | ६ | निरवेढण | सिरवेढण |
| १९ | १ | गाभिल्लओ | गामिल्लओ |
| ३१ | १२ | मत्तिस्स | मंविस्स |
| ३९ | १ | दिट्ठुतं | दिट्ठंतं |